# परिचय-क्रम

(अकारादि क्रम से)

श्री अब्दुल हादी (कांग्रेस) (वि. सं. 1)
निर्वाचन क्षेत्र—चौहटन, जिला बाड़मेर।
जन्म तिथि—4 जनवरी, 1927।
जन्म स्थान—बुरहान का तला, तहसील चौहटन ।
पिता—मौलवी श्री मोहम्मद हसन ।
शिक्षा—हिन्दी का अच्छा ज्ञान, उर्दू एवं सिन्धी का भी ज्ञान ।
पत्नी—श्रीमती रूकायत । 4 पुत्र व 1 पुत्री ।
व्यवसाय—खेती एवं पशुपालन ।



हरिजनों की उन्नति, चालीसा (मौसर) बन्द कराने एवं डाकू बलवन्त सिंह तथा अन्य डाकुओं के आतंक को समाप्त कराने में विशेष प्रयत्नशील। सन् 1952 से 1962 तक राजस्थान प्रदेश कांग्रेस कमेटी के सदस्य, सन् 1954 से 1962 तक बाड़मेर जिला कांग्रेस कार्यकारिणी के सदस्य, सन् 1959 से 1961 तक पंचायत समिति, चौहटन के प्रधान, सन् 1963 से सैन्ट्रल कॉपरेटिव बैंक के चैयरमैन तथा सन् 1953 से 1957 तक राजस्थान विधान सभा के सदस्य।

अभिरुचि—राजनीति ।

स्थायी पता—ग्राम पो० बुरहान का तला, तहसील चौहटन, जिला बाड़मेर ।

डॉक्टर श्री अम्बालाल शर्मा (जनसंघ) (वि. सं. 2)

निर्वाचन क्षेत्र–अजमेर पूर्व, जिला अजमेर ।

जन्म तिथि–भाद्रपद कृष्णा 5 सम्वत् 1948 विक्रमीय।

जन्म स्थान–उदयपुर । पिता–वैद्य श्री रामदयालु शर्मा ।

शिक्षा––एल. एम. पी. एवं आयुर्वेद शास्त्री ।

पत्नी––श्रीमती सोहन जी एवं सुशील बाई । 4 पुत्र व 4 पुत्रियां ।

व्यवसाय—चिकित्सा ।



आर्य समाज के कार्यकर्त्ता । सन् 1916 से 1917 तक जिला कांग्रेस के अध्यक्ष सन् 1952 से 1953 तक राजस्थान जनसंघ के अध्यक्ष तथा दस वर्ष तक डी० ए० वी० कॉलेज समिति के सभापति ।

सन् 1915 में "आरोग्य प्रदीप" सन् 1913 में "मांस भक्षण पर विचार" एवं सन् 1925 में "क्षय रोग एवं उसकी चिकित्सा" नामक तीन पुस्तकें प्रकाशित ।

अभिरुचि–आयुर्वेद पद्धति से चिकित्सा एवं साहित्य सेवा ।

स्थायी पता–रामदयालु, औषधालय, अजमेर ।

श्री अमीनुद्दीन अहमद (कांग्रेस) (त्रि. सं. 3)

निर्वाचन क्षेत्र–तिजारा, जिला अलवर ।

जन्म तिथि—23 मार्च, 1911

जन्म स्थान–देहली ।

पिता–हिज हाईनेस नवाब अजीजुद्दीन अहमद ।

शिक्षा–एचिसन चीफ कॉलेज लाहोर से डिप्लोमा ।
2 पुत्र व 3 पुत्रियां ।



विभिन्न समितियों से सम्बद्ध । राजस्थान तथा दिल्ली फ्लाइंग क्लब को पैट्रन । सेना में ऑनरेरी मेजर । इन्डो-जर्मन सोसायटी के अध्यक्ष । कुछ उर्दू के उपन्यास प्रकाशित । सार्वजनिक निर्माण मंत्री राजस्थान सरकार के रह चुके हैं ।

अभिरुचि–साहित्य ।

स्थायी पता–लोहारु हाउस, सिविल लाइन्स, जयपुर ।

श्री अमीलाल यादव (कांग्रेस) (वि. सं. 4)

निर्वाचन क्षेत्र—बहरोड़, जिला अलवर।

जन्म तिथि—29 अगस्त, 1929।

जन्म स्थान—ग्राम भाजरा, तहसील बहरोड़।

पिता—चौधरी श्री जवाहरसिंह।

शिक्षा—बी० ए०, एलएल० बी०।

पत्नी—श्रीमती चन्द्रपति। 4 पुत्र व 2 पुत्रियां।

व्यवसाय—कृषि एवं वकालत।



हरिजन एवं महिला विकास सम्बन्धी कार्य। ग्रामीण जनता की शिक्षा, स्वास्थ्य तथा सामाजिक उत्थान हेतु प्रयत्नशील। सन् 1956 से 1958 तक प्रदेश कांग्रेस कमेटी के सदस्य। सन् 1956 से 1966 तक जिला कांग्रेस कार्यकारिणी के सदस्य। सन् 1959 से मार्च, 1967 तक पंचायत समिति, नीमराणा के प्रधान तथा सन् 1954 से 1955 तक किसान सभा अलवर के सदस्य। ग्रामीण, सांस्कृतिक विषयों, भ्रमण व पर्यटन में विशेष रुचि।

अभिरुचि—समाज सुधार, राजनीति एवं अछूतोद्धार।

स्थायी पता—ग्राम पो. भाजरा, जिला अलवर।

श्री अमृतलाल यादव (कांग्रेस) (वि. सं. 5).

निर्वाचन क्षेत्र—राजसमन्द (सु० सीट) ।

जिला—उदयपुर ।

जन्म तिथि—1 जनवरी, 1919 ।

जन्म स्थान—छोटी सादडी, जिला उदयपुर ।

पिता—श्री जसराज यादव ।

शिक्षा—हिन्दी में साहित्य रत्न एवं अंग्रेजी में इन्टर ।

पत्नी—श्रीमती नर्मदा देवी । 2 पुत्र व 2 पुत्रियां ।



विद्यार्थी-काल में स्वाधीनता संग्राम में भाग लिया । सन् 1938 में मेवाड़ प्रजा-मण्डल के सक्रिय कार्यकर्ता बने और प्रजा-मण्डल के आन्दोलन में जेल गये । पिछडी जातियों के उत्थान हेतु मेवाड में हरिजन सेवक संघ की स्थापना कर उसके मंत्री निर्वाचित हुये तथा राजस्थान हरिजन सेवक संघ की कार्य समिति के प्रमुख सदस्य हैं । सन् 1947 में राजस्थान प्रदेश दलित वर्ग संघ की स्थापना की और अब भी इस संघ के अध्यक्ष हैं । सन् 1949 से 1951 तक हरिजन सुधार मण्डल के सचिव । राजस्थान मंत्रिमण्डल में सर्व-प्रथम सन् 1952 में उप मंत्री तथा सन् 1952 से 1957 एवं सन् 1962 से 1967 तक मंत्री । अखिल भारतीय नशाबन्दी परिषद् के प्रमुख सदस्य । सन् 1967 में दो पुस्तकें—"गीतमाला" और "गीतावली" प्रकाशित ।

संप्रति राजस्थान सरकार के सहकारिता मंत्री रह चुके हैं ।
अभिरुचि—राजनीति एवं हरिजन तथा दलित वर्ग का उत्थान ।

स्थायी पता—अमृत—आर. 13, अशोकनगर, सी स्कीम, जयपुर ।

श्री आईदान सिंह (स्वतन्त्र पार्टी) (वि.सं. 6).

निर्वाचन क्षेत्र–भीनमाल, जिला जालौर।

जन्म–1 जून, 1930।

जन्म स्थान–तिलोडा, जिला जालौर।

पिता–श्री सरदार सिंह।

शिक्षा–मैट्रिक।

पत्नी–श्रीमती चन्दनकंवर–3 पुत्र व 1 पुत्री।

व्यवसाय–खेती



सन् 1945 से 1964 तक नौ सेना के सेवाकाल में इंग्लैण्ड, फ्रांस, मलाया, अफीका, श्री लंका, माल्टा, इजिप्ट, परशियन गल्फ आदि का भ्रमण किया। बोभा आपरेशन में भाग लिया।

अभिरुचि:––अध्ययन, घुड़सवारी और शिकार

स्थायी पता:––ग्राम तिलोडा, पो. दादाल, जिला जालौर।

श्री आलम अली खां (स्वतन्त्र पार्टी) (वि. सं. 8)

निर्वाचन क्षेत्र–फतहपुर, जिला सीकर।

जन्म तिथि–30 जून, 1937।

जन्म स्थान–ग्राम गारीन्डा, जिला–सीकर।

पिता–श्री करीम खां।

शिक्षा–हिन्दी का मामूली ज्ञान।

पत्नी–श्रीमती आमिन। 8 पुत्र व 2 पुत्रियां।

व्यवसाय–कृषि।

सन् 1945 से 1948 तक भारतीय स्थल सेना में, सन् 1959 से 1961 तक पंचायत समिति फतेहपुर के सहवृत सदस्य, सन् 1961 में ग्राम पंचायत गारीन्डा के सरपंच तथा सन् 1962 से 1965 तक पंचायत समिति फतेहपुर के प्रधान। किसान वर्ग के उत्थान हेतु राजनीति में प्रवेश।

अभिरुचि–किसान वर्ग एवं युवकों में जागृति पैदा करना।

स्थायी पता–ग्राम गारीन्डा, पो० हरसावा बड़ा, तहसील फतहपुर, जिला सीकर।

स्व. डा. ओमदत्त भाटी (जनसंघ) (वि. सं. 9)

निर्वाचन क्षेत्र–सरदारपुरा, जिला जोधपुर।

जन्म तिथि–15 जनवरी, 1906।

निधन तिथि–20 फरवरी, 1971।

जन्म स्थान–जोधपुर।

पिता–श्री चौथूसिंह।

शिक्षा–जोधपुर से हाई स्कूल, नागपुर से मेडिकल परीक्षा एवं इंगलैण्ड से डी० ए० आर० सी० एस० का डिप्लोमा तथा एफ. एफ. ए. आर. सी. एस. इंगलैण्ड से फैलोशिप प्राप्त।

पत्नी–श्रीमती हरप्यारी–3 पुत्र व 2 पुत्रियां

व्यवसाय–चिकित्सा।



राजस्थान मेडिकल कौंसिल के सर्वप्रथम सदस्य। ए० आई० एम० ए० तथा ए० आई० एल० जोधपुर एसोसियेशन के कोषाध्यक्ष। सुमेर स्कूल के सन् 1944 से 1947 तक व्यवस्थापक, सन् 1959 से 1962 तक अध्यक्ष तथा 1962 से 1966 तक मैनेजर। सन् 1954 से 19:8 तक जोधपुर शिक्षा प्रचारक संघ के अध्यक्ष। आर्य समाज सरदारपुरा के अध्यक्ष। खेल कूद में विशेष रुचि।

विशेष अभिरुचि–समाज सेवा।

स्थायी पता–प्रथम ए० रोड, सरदारपुरा, जोधपुर।

श्री कन्हैयालाल पटेल (कांग्रेस) (वि० सं० 10)

निर्वाचन क्षेत्र–पिड़ावा ।

जिला–झालावाड़ ।

जन्म–दिसम्बर, 1932 ।

जन्म स्थान–सलोतिया, जिला झालावाड़ ।

पिता–श्री दूधा लाल ।

शिक्षा–हिन्दी मिडिल ।

पत्नी–श्रीमती सीताबाई । 2 पुत्र व 2 पुत्रियां

व्यवसाय–कृषि ।



सन 1956 से पंचायत के सरपंच वाइस चैयरमैन, केन्द्रीय सहकारी बैंक, जिला झालावाड़ । कृषि उपज मन्डी में सहकारी बैंक प्रतिनिधि ।

उप मंत्री राजस्थान सरकार के रह चुके हैं ।

विशेष अभिरुचि—कृषि उत्थान एवं सहकारिता के माध्यम से समाज सेवा ।

स्थायी पता–मु. सलोतिया वाया सुनैल, जिला झालावाड़ ।

श्री कन्हैयालाल (स्वतन्त्र पार्टी) (विभाजन संख्या 11)

निर्वाचन क्षेत्र—बस्सी (सु० सीट)।

जिला—जयपुर।

जन्म तिथि—1930।

जन्म स्थान—ग्राम जटवाड़ा, तहसील-बस्सी, जिला—जयपुर।

पिता—श्री भैरू लाल।

शिक्षा—मिडिल पास।

पत्नी—श्रीमती लाडा देवी एवं श्रीमती पूरा देवी। 2 पुत्र व 2 पुत्रियां।

व्यवसायः—सिलाई।



अनुसूचित जातियों, जन-जातियों विशेषतः कोली वर्ग के लोगों के उत्थान एवं छुआछूत को दूर करने में प्रयत्नशील।

अभिरुचि—खेल कूद। कबड्डी के अच्छे खिलाड़ी।

स्थायी पता—ग्राम पो० जटवाडा, तहसील बस्सी, जिला—जयपुर।

श्री कल्याण मल (कांग्रेस)-(विभाजन संख्या 12)

निर्वाचन क्षेत्र—जहाजपुर (सु० सीट)

जिला—भीलवाड़ा ।

जन्म तिथि—25 जून, 1937 ।

जन्म स्थान—विजेठा, तहसील, जहाजपुर ।

पिता—श्री गिरधारीलाल ।

शिक्षा—हिन्दी मिडिल । 4 पुत्र व 1 पुत्री ।

व्यवसाय—कृषि ।



सन् 1964 में विकास पंचायत इट्टून्डा के सरपंच, जाति सामाजिक सुधार सभा जहाजपुर के मंत्री ।

अभिरुचि—समाज सेवा ।

स्थायी पता—ग्राम विजेठा, पो० इट्टून्डा, तहसील जहाजपुर, जिला भीलवाड़ा ।

श्रीमती कान्ता कथूरिया (कांग्रेस) (वि. सं. 13)

जिला-बीकानेर।
निर्वाचन क्षेत्र-कोलायत,
जन्म तिथि-24 अगस्त, 1933।
जन्म स्थान-बीकानेर।

पिता—श्री भोजराज कथूरिया।
शिक्षा—बी. एस. सी., एल एल. बी.
पति—श्री वी. टी. मेघानी। पुत्री एक
व्यवसाय-वकालत।



कार्यकारिणी भारत सेवक समाज बीकानेर, महिला जागृति परिषद् एवं उत्तरी रेल्वे कैटरिंग सुपरवाइजरी कमेटी की सदस्या। सिंधी पंचायत बीकानेर की अध्यक्ष। सभापति नगर परिषद्, बीकानेर सन् 1959 से 1961 तक एवं सदस्य 1964 से 1967 तक। सन 1964 से 1966 तक बीकानेर नगर सुधार न्यास की सदस्या। स्टेट ट्रान्सपोर्ट ऑथोरिटी राजस्थान की भी सदस्या। जिला परिषद्, बीकानेर की उप-प्रमुख।

स्थायी पता—कथूरिया हाउस रानी बाजार, बीकानेर।

श्री कालूराम मेघवाल (कांग्रेस) (वि.सं. 14)
निर्वाचन क्षेत्र--सिवाना (सु.सीट) जिला बाड़मेर।
आयु—45 वर्ष।
शिक्षा—कक्षा 4 तक।
पिता—श्री सन्दा।
पत्नी—श्रीमती गौरी।
2 पुत्र।

व्यवसाय-कृषि।



सामाजिक शिक्षा में योग।

तीन वर्ष तक पंचायत समिति के सदस्य कांग्रेस में आने से पूर्व रामराज्य परीषद तथा स्वतन्त्र पार्टी के सदस्य।

अभिरुचि--कृषि।
स्थायी पता--खालसा का वास, मेघवालों का मोहल्ला, सिवाना, जिला बाड़मेर।

श्री कालूराम आर्य (कांग्रेस) (वि. सं. 15)
निर्वाचन क्षेत्र—बिलाड़ा (सु.सीट), जिला जोधपुर ।
जन्म तिथि—2 अक्टूबर, 1929 ।
जन्म स्थान—बिलाड़ा ।
पिता—श्री सेवाराम ।
शिक्षा—प्राथमिक शिक्षा ।
पत्नी—श्रीमती दाखी ।
2 पुत्र ।

व्यवसाय—कृषि ।



सन् 1954 से 1957 तक ग्राम पंचायत बिलाड़ा के पंच, 1963 से 1967 तक बिलाडा मार्केटिंग सोसायटी के डाइरेक्टर, 1964 से 1967 तक ग्राम सेवा सहकारी समिति के सहवृत्त सदस्य होने के नाते पंचायत समिति बिलाड़ा के भी सदस्य तथा बिलाड़ा मण्डल कांग्रेस कमेटी के सैक्रेट्री । आर्य समाज के कार्यकर्ता । अच्छे तैराक ।

अभिरुचि—शिक्षा द्वारा अछूतोद्धार ।
स्थायी पता—मोचीवाड़ा, बिलाड़ा, जिला जोधपुर ।

श्री कृष्ण कुमार गोयल (जनसंघ) (वि. सं. 16)
निर्वाचन क्षेत्र–कोटा, जिला–कोटा।
जन्म—श्रावण कृष्णा 2 सम्वत् 1983,
जन्म स्थान–अटरू, जिला कोटा।

पिता—श्री बाबूराम।
शिक्षा—बी. ए., एल एल. बी.।
पत्नी—श्रीमती राजदुलारी।
तीन पुत्र व तीन पुत्रियां।

व्यवसाय–वकालत।



सन् 1962 से अब तक राजस्थान विधान सभा के सदस्य। सन् 1962 से 1965 तक गोशाला उप समिति नगर परिषद् कोटा के चेयरमैन तथा सन् 1966 व 1967 में प्रदेश जनसंघ के मंत्री रहे। सन् 1968 में प्रदेश जनसंघ के अध्यक्ष बने।

स्थायी पता—बहादुर बाजार, कोटा (राज.)

श्री किशनलाल शर्मा (कांग्रेस) (वि. सं. 17)
निर्वाचन क्षेत्र—नाथद्वारा, जिला–उदयपुर ।

जन्म स्थान—उदयपुर ।
पिता—श्री नैनालाल।
शिक्षा—विशारद ।

पत्नी—श्रीमती चन्द्रिका देवी
4 पुत्र व 4 पुत्रियां ।



सन् 1938 से कांग्रेस पार्टी के सदस्य। जिला कांग्रेस के अध्यक्ष तथा राजस्थान प्रदेश कांग्रेस के जनरल सेक्रेट्री गरीबों की गरीबी दूर करने में विशेष रुचि ।

अभिरुचि—किसान और मजदूर संगठनों में ।
स्थायी पता—नई हवेली, नाथद्वारा, जिला उदयपुर ।

श्री किशनलाल शाह (स्वतन्त्र पार्टी) (वि. सं. 18)
निर्वाचन क्षेत्र—नांवा, जिला नागौर ।
जन्म—10 मई, 1918 ।
जन्म स्थान—ग्राम मारोठ, तहसील नांवा ।
पिता—श्री मांगीलाल शाह
शिक्षा—एम. ए., एल एल. बी.,
एवं साहित्य रत्न ।
पत्नी—श्रीमती सुगन देवी 3 पुत्र व
2 पुत्रियां ।
व्यवसाय—वकालत



1952 से 1962 तक कांग्रेस पार्टी से राजस्थान विधान सभा के सदस्य तथा 1967 से स्वतन्त्र पार्टी से विधान सभा के सदस्य हैं ।

अभिरुचि—योग साधन एवं अध्ययन ।
स्थायी पता—नांवा, पो. कुचामन रोड, जिला नागौर ।

श्री किशनलाल वर्मा (कांग्रेस), (वि. सं 19)
निर्वाचन क्षेत्र–सिकराय (सु. सीट), जिला जयपुर ।
जन्म तिथि– 12 नवम्बर, 1927 ।
जन्म स्थान–जयपुर ।
पिता–श्री पांचूलाल वर्मा ।
शिक्षा–एम. ए., एल. एल. बी. ।
पत्नी–श्रीमती लाड़बाई ।
1 पुत्र व 3 पुत्रियां ।
व्यवसाय–वकालत ।



सन् 1955 से राजस्थान मीणा सुधार सभा जयपुर के प्रधान मंत्री एवं आदिवासी मीणा सेवक संघ, जयपुर डिविजन के अध्यक्ष ।

सन् 1961 से 1966 तक दी जयपुर पब्लिक कैरियर (ट्रक) यूनियन के जनरल सेक्रेटरी सन् 1954 से कांग्रेस में हैं। सन् 1962 से 1965 तक प्रान्तीय कांग्रेस कमेटी के सदस्य । जिला कांग्रेस कमेटी जयपुर की कार्यकारिणी के सदस्य । किसानों का उत्थान करके कृषि की उपज बढ़ाने एवं भ्रष्टाचार समाप्त कर समाजवाद की स्थापना करने में प्रयत्नशील ।

अभिरुचि–सांस्कृतिक कार्यक्रमों द्वारा समाज के उत्थान में ।

स्थाई पता–बालजी की कोठी का रास्ता, घाट दरवाजा, जयपुर ।

प्रो. केदार नाथ (संयुक्त समाजवादी दल) (वि. सं. 20)
निर्वाचन क्षेत्र—श्री गंगानगर जिला—श्री गंगानगर।

आयु—50 वर्ष।
जन्म स्थान—श्री गंगानगर।
शिक्षा—एम. ए., एल एल. बी.।

व्यवसाय-वकालत



सन् 1962 से 1967 तक राजस्थान विधान सभा के सदस्य। संयुक्त समाजवादी पार्टी के सहयोगी सदस्य।

प्रिय कार्यः—खेलकूद एवं अध्ययन।

अभिरुचि—राजनीति।
स्थायी पता—पुरानी आबादी, श्री गंगानगर।

महाराज श्री केसरीसिंह हाड़ा (जनसंघ) (वि. सं. 21)
निर्वाचन क्षेत्र—हिन्डोली जिला बूंदी।
जन्म तिथि—27 जनवरी, 1923।
जन्म स्थान—उदयपुर।
पिता—महाराजा श्री धनुर्धर सिंह हाडा।
शिक्षा—मेयो कालेज अजमेर से डिप्लोमा।
पत्नी—रानी किशनावती, 1 पुत्र व 2 पुत्रियां।
व्यवसाय—कृषि एवं बागवानी।



सन् 1951 में कापरेन ग्राम पंचायत के सरपंच। सन् 1952 के आम चुनावों में पाटन क्षेत्र से रामराज्य परिषद् के टिकट पर चुनाव जीत कर सन् 1957 तक राजस्थान विधान सभा के सदस्य।

अभिरुचि—घुड़सवारी एवं शिकार।
स्थायी पता—ईश्वरी निवास, सिविल लाइन्स बूंदी।

श्री खेत सिंह राठोर (कांग्रेस) (वि. सं. 22)
निर्वाचन क्षेत्र—शेरगढ, जिला जोधपुर
जन्म तिथि—24 दिसम्बर, 1924
जन्म स्थान—जोधपुर ।
पिता—मेजर श्री लक्ष्मण सिंह
शिक्षा—एम. ए., एल एल. बी ।
पत्नी—श्रीमती रामकंवर । 1 पुत्री ।
व्यवसाय—वकालत ।



सन् 1952 में राजस्थान विधान सभा के सदस्य निर्वाचित । सन् 1956 में उपमंत्री वन, सहकारिता एवं सिंचाई विभाग, सन् 1959 में जिला परिषद् जोधपुर के प्रमुख । ऑनरेरी रिक्रूटिंग ऑफिसर तहसील शेरगढ़ ।

करीब 2,000 व्यक्तियों को भारतीय सेना आर. ए.सी. एवं बॉर्डर सिक्योरिटी फोर्स में भर्ती करवाया, चार शिक्षा संस्थाओं की कार्यकारिणी के सदस्य । क्षेत्रिय महासभा की कार्यकारिणी के सदस्य ।

उप-मंत्री राजस्थान सरकार के रह चुके हैं ।
अभिरुचि—संगीत—समाज सेवा एवं बागवानी ।
स्थायी पता—लक्ष्मण भवन, मन्डोर रोड, पावटा, जिला जोधपुर ।

श्री गंगाराम चौधरी (कांग्रेस) (वि.सं. 23)

निर्वाचन क्षेत्र–गुढ़ा मालानी, जिला बाड़मेर।

जन्म तिथि–1 मार्च, 1932।

जन्म स्थान-बाड़मेर।

पिता–चौधरी श्री रामदान।

शिक्षा–बी. ए., एल एल. बी।

पत्नी–श्रीमती मगनी देवी। पुत्र 1।

व्यवसाय–वकालत एवं कृषि।



1950 से 1961 तक सेक्रेट्री, किसान बोर्डिंग हाउस, बाड़मेर, सन् 1953 से 1963 तक सेक्रेट्री, बाड़मेर जिला सहकारी समिति, सन् 1960 से 1962 तक तथा सन् 1966 से अब तक जोनल रेल्वे कन्सलटेटिव कमेटी ( उत्तरी ) के सदस्य तथा सन् 1957 से 1960 तक जिला भारत सेवक समाज, बाड़मेर के संयोजक रहे।

1958 से राजस्थान प्रदेश कांग्रेस कमेटी के सदस्य, सन् 1959 से 1963 तक जिला कांग्रेस कमेटी के अध्यक्ष, सन् 1965 में जिला परिषद् बाड़मेर के प्रमुख, सन् 1962 तक राजस्थान विधान सभा के सदस्य। राजस्थान सरकार में उप-मंत्री रह चुके हैं।

स्थायी पता—बंगला नं 48, सिविल लाइन्स, जयपुर।

डा. गंगासहाय (जनसंघ) (वि.सं. 24)

निर्वाचन क्षेत्र–कठूमर (सु. सीट), जिला–अलवर।

जन्म–20 दिसम्बर; 1928।

जन्म स्थान–अलवर।

शिक्षा–बी. ए., बी. एस. सी., एम. बी. बी. एस., एच. एम. डी.।

पिता–श्री तेजाराम।

पत्नी–श्रीमती निर्मलादेवी 1 पुत्र, 4 पुत्रियां।

व्यवसाय–चिकित्सा।

दलित एवं शोषित वर्ग की सेवा में सदैव तैयार।

सन् 1945 से राष्ट्रीय स्वयं सेवक संघ के सदस्य, सत्याग्रह आन्दोलन में 2 माह की जेल तथा 1962 में भारतीय जनसंघ खेड़ली के 1 वर्ष तक मंत्री रहे।

विशेष रुचि–दलित समाज का उत्थान।

स्थायी पता–नला शीशधर, वार्ड नं. 14, अलवर।

श्री गणेशलाल (कांग्रेस) त्रि. सं. 25
निर्वाचन क्षेत्रः-गंगरार (सु.सीट), जिला चित्तौड़गढ़।
जन्म तिथि-25 दिसम्बर, 1936।
जन्म स्थान-गुरजणियां जिला-चित्तौड़गढ़।
पिता-श्री चौथमल।
शिक्षा-मिडिल पास।
पत्नी-श्रीमती कंकूदेवी।
पुत्रियां 2
व्यवसाय-कृषि व व्यापार।



को-ऑपरेटिव मूवमेन्ट एवं पिछड़ी-जातियों के उत्थान कार्य में प्रयत्नशील

सन् 1962 से राजस्थान विधान सभा के सदस्य।

अभिरुचि-कृषि।
स्थायी पता-ग्राम गुरजणियां, पोस्ट नाली कुण्ड वाया कपासन,
जिला-चित्तौड़गढ़।

श्री गामा फत्ताजी (कांग्रेस) (वि. सं. 26)
निर्वाचन क्षेत्र–आबू (सु.सीट), जिला सिरोही ।
जन्म स्थान–ग्राम सियावा, जिला सिरोही ।
पिता–श्री फत्ताजी ।
शिक्षा–कक्षा पांचवीं तक ।
पत्नी–श्रीमती देवु । तीन पुत्र व दो पुत्रियां ।
व्यवसाय–खेती ।



सन् 1952 से 1956 तक गुजरात विधान सभा के सदस्य । 1959 आबू रोड पंचायत समिति में प्रधान बने ।

अभिरुचि–खेती

स्थायी पता–ग्राम पो. सियावा, तहसील आबूरोड, जिला सिरोही।

श्री गिरधारीलाल व्यास (कांग्रेस) (वि. सं. 27)
निर्वाचन क्षेत्र—आसीन्द जिला भीलवाड़ा ।
जन्म तिथि—10 जनवरी, 1924 ।
जन्म स्थान—बदनोर, जिला भीलवाड़ा ।
पिता—श्री गोवर्धन लाल ।
शिक्षा—एम. ए., एल एल. बी.
पत्नी—श्रीमती भंवरी देवी ।
तीन पुत्र व चार पुत्रियां ।
व्यवसाय—वकालत व खेती ।



सन् 1951 से सामाजिक कार्य में रत तथा सन् 1952 से कांग्रेस के सदस्य । किसानों व मजदूरों के सम्बन्ध में कार्यशील । कई ट्रेड यूनियनों के मंत्री । सन् 1951 से 1953 तक ग्राम पंचायत, बदनोर के सरपंच सन् 1954 से 1959 तक तहसील पंचायत, आसीन्द के सरपंच, सन् 1959 से 1962 तक पंचायत समिति, आसीन्द के प्रधान तथा सन् 1962 से 1967 तक राजस्थान विधान सभा के सदस्य । वर्तमान में आप कांग्रेस दल के मुख्य सचेतक हैं ।

स्थायी पता—पो. बदनोर वाया ब्यावर-जिला भीलवाड़ा ।

श्री गुलाबसिंह शक्तावत (कांग्रेस) (वि.सं. 29) निर्वाचन क्षेत्र—वल्लभ नगर।
जिला—उदयपुर

जन्म:—7 जून, 1929, स्थान—भीण्डर
जिला उदयपुर

पिता—श्री पृथ्वीसिंहजी शक्तावत।

शिक्षा—बी. ए.।

पत्नी—श्रीमती कैलाशदेवी। पुत्रियां 3।

व्यवसाय—कृषि एवं व्यापार।



सन् 1953 से 1956 तक सरपंच ग्राम पंचायत, भीण्डर। सन् 1957 से 1960 तक "प्रगति" साप्ताहिक पत्र उदयपुर के प्रकाशक एवं सम्पादक 1964 से 1966 तक नगरपालिका भीण्डर के अध्यक्ष। सन् 1963 से 1966 तक राजस्थान कृषि महाविद्यालय, उदयपुर तथा बोर्ड आफ कन्ट्रोल, उदयपुर विश्वविद्यालय के सदस्य, 1964 से 1967 तक उदयपुर सेन्ट्रल को-आपरेटिव बैंक, उदयपुर के अध्यक्ष तथा 1964–65 में राजस्थान स्टेट को-ऑपरेटिव बैंक के संचालक।

1949 से कांग्रेस के सक्रिय सदस्य। द्वितीय राजस्थान विधान सभा 1957-62 में भी सदस्य रहे।

प्रियकार्य—जनसेवा।

स्थायी पता:—(i) गुलाबसिंह शक्तावत, मु. पो. भीण्डर, जिला-उदयपुर (राज.), (ii) 120, अशोक नगर, उदयपुर (राज.)।

श्री गोकुलचन्द (कांग्रेस) (वि. सं. 30)

निर्वाचन क्षेत्र–खैरथल (सु.सीट), जिला अलवर ।

आयु–47 वर्ष ।

जन्म स्थान–अलवर ।

पिता–श्री छुट्टनलाल ।

शिक्षा–हिन्दी, उर्दू तथा अंग्रेजी का सामान्य ज्ञान ।

पत्नी श्रीमती लड्डो देवी-एक पुत्र व तीन पुत्रियां ।



अस्पृश्यता निवारण तथा सामाजिक एकता के लिए प्रयत्नशील । 3 जुलाई, 1950 से हरिजन सेवा संघ का कार्य । सन् 1945 से कांग्रेस के प्रारम्भिक तथा 1950 से सक्रिय सदस्य । अलवर जिला कांग्रेस कमेटी के मन्त्री एवं अलवर जिला हरिजन सेवा संघ के 1952 में मन्त्री रहे । सन् 1957 से राजस्थान विधान सभा के सदस्य हैं ।

सन् 1952 से 1955 तक अस्पृश्यता सम्बन्धी लेखों का प्रकाशन । देश की विकसित एवं सफल योजनाओं को देखने में अधिक रुचि ।

अभिरुचि : खाद्य समस्या एवं बेरोजगारी ।

स्थायी पता : मोहल्ला खदाना, अलवर (राजस्थान) ।

श्री गोरधन सोनी (स्वतन्त्र पार्टी) (वि.सं. 32)

निर्वाचन क्षेत्र–मेडता, जिला नागौर।

जन्म तिथि–आश्विन कृष्णा 13 सं. 1980।

जन्म स्थान–मेडता, जिला नागौर।

पिता–श्री कन्हैयालाल।

शिक्षा–सातवीं कक्षा।

पत्नी–श्रीमती सुन्दर देवी, 5 पुत्र व 5 पुत्रियां।

व्यवसाय––व्यापार।

अस्पताल के विकास के लिए विशेष प्रयत्नशील तथा गौशाला व धर्मशाला के मन्त्री।

कांग्रेस मीरा वाचनालय क्लब के सदस्य तथा कृषि उपज मण्डी समिति के अध्यक्ष।

अभिरुचि–अध्ययन व सामाजिक सेवा संगठन।

स्थायी पता–श्री गोरधन सोनी,
मार्फत श्री कन्हैयालाल गोरधनदास, मेड़ता सिटी, जिला नागौर, (राजस्थान)।

श्रीमती गौरी पूनिया (कांग्रेस) (वि. सं. 33) ।
निर्वाचन क्षेत्र–डेगाना, जिला नागौर ।
जन्म तिथि–25 सितम्बर, 1925 ।
शिक्षा–एम. ए. ।
पति–स्क्वाड्रन लीडर सी. एस. पूनिया ।
दो पुत्र एवं एक पुत्री ।
व्यवसाय–जन सेवा ।



समाज सुधार, महिला व शिशु कल्याण सम्बन्धी प्रवृत्ति तथा ग्रामोत्थान में विशेष प्रयत्नशील ।

सन् 1956 से अब तक राज्य समाज कल्याण बोर्ड की सदस्या, सन् 1659 से 1961 तक जिला कांग्रेस कमेटी, नागौर की अध्यक्षा, सन् 1962 से 1965 तक अखिल भारतीय कांग्रेस कमेटी की सदस्या तथा सन् 1965 से अब तक महिला विभाग प्रदेश कांग्रेस कमेटी, राजस्थान की संयोजिका । सन् 1957 से राजस्थान विधान सभा की सदस्या हैं ।

संप्रति–सभापति सरकारी आश्वासन समिति ।
अभिरुचि–समाज सेवा ।
स्थायी पता–413, सी-रोड, सरदारपुरा, जोधपुर ।

श्री चुन्नीलाल जेलिया (स्वतन्त्र पार्टी) (वि. सं. 34)
निर्वाचन क्षेत्र-खण्डार (सु.सीट), जिला सवाई माधोपुर ।
आयु-28 वर्ष ।
जन्म स्थान-सवाई माधोपुर ।
पिता-श्री रामलाल ।
शिक्षा-मिडिल तक ।
पत्नी-श्रीमती मंगली देवी
3 पुत्र व 1 पुत्री ।
व्यवसाय-काश्तकारी



अभिरुचि-जन सेवा ।
स्थायी पता-वार्ड नं. 154, रेगरान मोहल्ला, सवाई माधोपुर ।

श्री चुन्नी लाल इन्दलिया (भारतीय क्रान्ति दल) (वि.सं. 35)
निर्वाचन क्षेत्र—नोखा (सु.सीट), जिला—बीकानेर।
आयु—36 वर्ष।
जन्म स्थान—जिला बीकानेर।
पिता—श्री आसुराम।
शिक्षा—साक्षर हिन्दी
पत्नी—श्रीमती सुगनी देवी
4 पुत्र व 3 पुत्रियां।
व्यवसाय—कृषि



सामाजिक सेवा एवं राजनीति प्रिय कार्य हैं।

सन् 1952 से 1957 तक तहसील पंचायत, नोखा के सदस्य, सन् 1957 से 1967 नोखा पंचायत समिति के सदस्य तथा सन् 1966 में जिला कांग्रेस कमेटी, बीकानेर के उपाध्यक्ष।

अभिरुचि—कृषि।

स्थायी पता—ग्राम बांधनू, पो० मूडसर, जिला बीकानेर (राजस्थान)।

श्री छुट्टन लाल (कांग्रेस)। (वि.सं.36)

निर्वाचन क्षेत्र—टोडाभीम (सु. सीट) जिला—सवाई माधोपुर।

जन्म तिथि—27 जुलाई, 1920।

जन्म स्थान—अलवर।

पिता—श्री ढूंडाराम।

शिक्षा—हाईस्कूल।

पत्नी—श्रीमती धापां: 5 पुत्र 3 पुत्रियां।



जिला कांग्रेस कमेटी, सवाई माधोपुर के सैक्रेट्री तथा प्रदेश कांग्रेस कमेटी के सदस्य सन 1957 से राजस्थान विधान सभा के सदस्य हैं।

अभिरुचि—कृषि।
संप्रति लोकसभा सदस्य।
स्थायी पता—मु० पो० रूपवास जिला अलवर।

श्री जगन्नाथ (कांग्रेस) (वि.सं. 37) निर्वाचन क्षेत्र– टोडाराय सिंह, जिला—टोंक।

जन्म तिथि—7 फरवरी, 1903।

जन्म स्थान—ग्राम महुआ, जिला टोंक।

पिता—श्री चन्द्रराम।

शिक्षा—द्वितीय कक्षा तक रोमन हिन्दी।

पत्नी—श्रीमती मूली देवी—पुत्र 3

व्यवसाय—कृषि

समाज सुधार तथा कृषकों में खेती का विकास कार्य।

भूतपूर्व सानक तथा 15 वर्ष सेवा कर हैड मेजर पद से रिटायर हुए। ग्रामीण संगीत ... ल आपको प्रिय हैं।

अभिरुचि—कृषि, भूमि सुधार तथा समाज सेवा।

स्थायी पता—ग्राम महुआ तहसील टोंक, जिला टोंक।

श्री जयकृष्ण शर्मा (कांग्रेस) (वि.सं. 38)।

निर्वाचन क्षेत्र—थानागाजी, जिला अलवर।

जन्म तिथि—१ अप्रेल, 1925।

जन्म स्थान—नारायनपुर, जिला अलवर।

पिता—श्री नारायण सहाय।

शिक्षा—इन्टरमीडियेट आर्ट्स।

पत्नी—श्रीमती कमला शर्मा। 2 पुत्र व 2 पुत्रियां।



व्यवसाय—व्यापार

हरिजन सेवा संघ व पुनर्वास के कार्य में सहयोग।

प्रारंभ से ही कांग्रेस के सदस्य।

सन् 1959 से 1963 तक पंचायत समिति, रामगढ (अलवर) के प्रधान, सन् 1963 से 1965 तक प्रमुख जिला परिषद, सन् 1961 से 1964 तक जिला कांग्रेस कमेटी के अध्यक्ष एवं प्रदेश कांग्रेस कमेटी के सदस्य रहे। भारत सेवक समाज की कार्यकारिणी के सदस्य तथा 1962 से राजस्थान विधान सभा के सदस्य।

राजस्थान सरकार के राज्यमंत्री रह चुके।

अभिरुचि—हरिजन उत्थान।

स्थायी पता—24 रघुमार्ग, सी स्कीम–2 अलवर (राजस्थान)।

श्री जयनारायण सालोदिया (स्वतन्त्र पार्टी) (वि.सं. 39).

निर्वाचन क्षेत्र—निवाई (सु.सीट), जिला—टोंक।

जन्म तिथि—फरवरी, 1926।

जन्म स्थान—निवाई, जिला टोंक।

पिता—श्री रामदेव।

शिक्षा—मैट्रिक के समकक्ष।

पत्नी—श्रीमती रतन सालोदिया। १ पुत्र व २ पुत्रियां।



शराबबन्दी, नुक्तावन्दी, पर्दा प्रथा, अनमेल विवाह आदि समाज सुधार कार्य में प्रयत्नशील।

नगरपालिका निवाई, टोंक जिला बोर्ड, जयपुर, राज्य प्रजामंडल, प्रदेश कांग्रेस के सदस्य तथा पंचायत समिति निवाई के सहवृत सदस्य तथा निवाई मण्डल कांग्रेस के अध्यक्ष, टोंक जिला कांग्रेस के मंत्री रहे तथा वर्तमान में राजस्थान स्वतन्त्र पार्टी की कार्यकारिणी के सदस्य, विधान सभा स्वतन्त्र पार्टी के उपाध्यक्ष, अखिल भारतीय रैगर महासभा की कार्यकारिणी के सदस्य तथा हरिजन युवक मण्डल निवाई के अध्यक्ष। तृतीय राजस्थान विधान सभा के सदस्य (1962–67)।

अभिरुचि—देश के पिछड़े वर्ग को आगे बढ़ाने में।

स्थायी पता—मु.पो. निवाई, जिला टोंक (राजस्थान)।

श्री जयनारायण (कांग्रस) (वि.सं. 40)...

निर्वाचन क्षेत्र–लसाडिया (सु. स.ट), जिला—उदयपुर।

जन्म तिथि—23 अगस्त, 1934

जन्म स्थान—ग्राम–सुराता, जिला—डूंगरपुर।

पिता—श्री लालूभाई।

शिक्षा—एम.ए।

पत्नी का नाम– श्रीमती सूर्यकान्ता—पुत्री एक।

व्यवसाय–कृषि



सन् 1961 से 1967 तक सहायक वाणिज्यिक कर अधिकारी के रूप मे राजकीय सेवा। कॉलेज जीवन में युवक कांग्रेस का सक्रिय रूप से कार्य एवं भारतीय युवक कांग्रेस उदयपुर का प्रतिनिधित्व किया।

अभिरुचि—जनसेवा

स्थायी पता—द्वारा श्री एन.एल. कछारा, एडवोकेट, देहली गेट बाहर, उदयपुर।

श्री जवाहर मल (कांग्रेस) (वि.सं. 41).

निर्वाचन क्षेत्र—सहाड़ा, जिला भीलवाड़ा।

जन्म तिथि—विक्रम सम्वत 1971।

जन्म स्थान—गंगापुर, जिला भीलवाड़ा।

पिता—श्री मीयाचन्द।

शिक्षा—कक्षा चार तक। पुत्र तीन

व्यवसाय—कृषि।



कांग्रेस दल के 20 वर्षों से सदस्य हैं, तथा नगरपालिका, गंगापुर के वाइस चैयरमैन भी रहे।

अभिरुचि—कृषि की उन्नति के नए तरीके।

स्थायी पता—कुण्डा के पास, जाटों का मोहल्ला गंगापुर पो. गंगापुर (राजस्थान)

श्री जसराज (कांग्रेस) (वि.सं. 42)

निर्वाचन क्षेत्र—भिनाय (सु.सीट) जिला अजमेर।

जन्म तिथि—13 मई, 1930।

जन्म स्थान—ब्यावर, जिला अजमेर।

पिता—श्री केशवराम।

शिक्षा—एम.ए., बी.कॉम., एल एल.बी.।

पत्नी—श्रीमती भगवती देवी—एक पुत्र व तीन पुत्रियां।

व्यवसाय—वकालत।



मंत्री, अजमेर जिला सहकारी संघ तथा अध्यक्ष दलित जातीय संघ ब्यावर रहे। अनेक सहकारी संस्थाओं को सुगठित करने एवं सुचारु रूप से चलाने में सहयोग दिया। परिगणित जाति, श्रमिक एवं महिला सुधार में योगदान। परिगणित जाति, श्रमिक एवं महिलाओं के सामाजिक, राजनैतिक एवं शैक्षणिक सुधारों में अभिरुचि।

आप निम्नलिखित राजनैतिक दल तथा सामाजिक एवं क्रीडा क्लबों के सदस्य—

(1) सचेतक, स्वतन्त्र पार्टी, राजस्थान विधान सभा, जयपुर।
(2) सदस्य, अन्नपूर्णा उत्पादक सहकारी समिति।
(3) सलाहकार, गोटा मजदूर सहकारी समिति एवं गोटा मजदूर संघ।

विभिन्न विषयों पर पुस्तकों का अध्ययन। पुस्तकावलोकन एवं लाइब्रेरी निर्माण।

प्रमुख प्रकाशन—

(1) सहकारी हिसाब किताब (2) सहकारी अंकेक्षण। (3) प्रगति के चरण (4) सहकारी अधिनियम की सरल पुस्तिका (5) सहकारिता पर 25 अन्य लघु पुस्तिकाएं।

आप राजस्थान मंत्रि-मंडल में उप मंत्री रह चुके हैं।

स्थायी पता—कमला बाबू, देहली गेट बाहर, अजमेर।

श्री जुझार सिंह (भारतीय क्रान्ति दल) (वि.सं. 43)

निर्वाचन क्षेत्र– रामगंज मंडी, जिला कोटा।

जन्म तिथि–26 जनवरी, 1920।

जन्म स्थान––ग्राम कुराडिया, तहसील सांगोद, जिला कोटा।

पिता–– आपजी श्री संग्रामसिंह।

शिक्षा–– एम.ए., एल एल.बी।

पत्नी––श्रीमती सुर्यकान्ता,–– तीन पुत्र।

व्यवसाय––कृषि



सन् 1953–56 और सन् 1962–67 में सदस्य राजस्थान विधान सभा रहे। 1942–55 तक हिज हाइनेस कोटा के ए.डी.सी.भी रहे।

सन् 1953–1966 तक कांग्रेस पार्टी के सदस्य। कांग्रेस की कार्यकारिणी के सदस्य 1 63–64, 1964–65 और 1965–66। वर्तमान में आप भारतीय क्रान्ति दल के सदस्य हैं।

स्थायी पता––ग्राम तहसील सांगोद, जिला कोटा।

श्री डूंगाराम राजोरिया (स्वतन्त्र पार्टी, (वि.स. 45)

निर्वाचन क्षेत्र—दौसा (सु. सीट), जिला—जयपुर।

जन्म तिथि—कार्तिक कृष्णा 13, सम्वत् 1985।

जन्म स्थान—जयपुर।

पिता—श्री हरलाल राजोरिया।

शिक्षा—मिडिल।

पत्नी—श्रीमती बधरी देवी। पुत्र 3 व पुत्रियां 2।

व्यवसाय—व्यापार।



समाज सुधार और पिछड़े वर्ग के विकास में योगदान। अध्ययन में विशेष रुचि है। सार्वजनिक सभा व विचार गोष्ठियों में भाग लेते हैं।

स्थायी पता—मंडी खटीकान, जयपुर।

श्री दामोदरलाल व्यास (कांग्रेस) (वि.सं. 47) निर्वाचन क्षेत्र—मालपुरा, जिला—टोंक

जन्म तिथि—9 नवम्वर, 1909।

जन्म स्थान—मालपुरा (टोंक)।

पिता—श्री वृजलाल व्यास।

शिक्षा—वी. ए., एल-एल.वी.।

पत्नी—श्रीमती श्यामलता व्यास। दो पुत्र व दो पुत्रियां।



1937 में सर्व प्रथम जयपुर राज्य प्रजामंडल में मालपुरा जिले के अध्यक्ष चुने गये। आरंभ से ही मालपुरा से देशी राज्य लोक परिषद् के सदस्य रहे। सन् 1944 से 52 तक म्युनिसिपल वोर्ड, मालपुर के उपाध्यक्ष और 1953 से 54 तक अध्यक्ष। 1948 में सर्व प्रथम प्रदेश कांग्रेस कमेटी की स्थापना के समय से ही आप प्रदेश कांग्रेस कमेटी के सदस्य रहे हैं। अखिल भारतीय कांग्रेस कमेटी के भी सदस्य हैं।

सदस्य—राजस्थान विधान सभा—1952 से। राजस्थान सरकार के राजस्व मंत्री 20 दिसम्वर, 1954 से 12 अप्रेल, 1962 तक। 2 जून, 1965 को राजस्थान सरकार में पंचायत विकास, स्वास्थ्य, आवकारी एवं देवस्थान मंत्री पद का कार्य भार संभाला।

चतुर्थ आम चुनाव में टोंक एवं मालपुरा दो क्षेत्रों से राजस्थान विधान सभा के लिये निर्वाचित हुये। आप राजस्थान सरकार में गृह, नागरिक सुरक्षा, जेल एवं चिकित्सा मंत्री भी रहे हैं।

विशेष अभिरुचि खेलकूदों के विकास की ओर भी है। राजस्थान टेवल टेनिस एसोसियेशन व राजस्थान वास्केट वॉल एसोसियेशन के अध्यक्ष हैं। साथ ही विभिन्न राजनैतिक, सामाजिक एवं शैक्षणिक संस्थाओं के पदाधिकारी तथा अध्यक्ष हैं।

स्थायी पता—17 शिवाजी मार्ग, रामवाग रोड, जयपुर।

श्री दिग्विजय सिंह (स्वतन्त्र पार्टी) (वि.सं. 48)

निर्वाचन क्षेत्र—उनियारा, जिला–टोंक

जन्म तिथि—23 अप्रेल, 1923।

जन्म स्थान—उनियारा, जिला टोंक।

पिता—स्वर्गीय रावराजा श्री सरदार सिंह।

शिक्षा—बी.ए.।

पत्नी—श्रीमती जयाकुमारी। 1 पुत्री।

व्यवसाय—काश्तकारी।



जनसेवा में प्रयत्नशील हैं। सरपंच, ग्राम पंचायत, वनेडा, प्रधान पंचायत समिति, उनियारा एवं 1962–67 में भी सदस्य, विधान सभा रहे।

विधान सभा सदस्य क्लब के सदस्य एवं सदस्य आर.ए.आई. हैं। सन् 1966 में ओटावा (कनाडा) में आयोजित राष्ट्र मण्डल संसदीय संघ के 12 वें सम्मेलन में आपने राजस्थान शाखा के प्रतिनिधि के रूप में भाग लिया।

विशेष अभिरुचि—देशाटन एवं आखेट।

स्थायी पता—कोठी वनेडा, तहसील उनियारा, जिला टोंक।

श्री दीपचन्द छंगानी (कांग्रेस) (वि.सं. 49)

निर्वाचन क्षेत्र—फलौदी, जिला जोधपुर।

जन्म तिथि—25 जुलाई, 1930।

जन्म स्थान—फलौदी, जिला जोधपुर।

पिता—श्री पन्नालाल छंगानी।

शिक्षा—मैट्रिक।

पत्नी—श्रीमती पुष्पा देवी। 6 पुत्र।

व्यवसाय—सार्वजनिक कार्य।



सन् 1948 में बच्चों के मासिक पत्र "किलकारी" का सम्पादन कार्य। इसी वर्ष राजनीति में प्रवेश कर कांग्रेस का कार्य प्रारंभ। सन् 1953 में नगर पालिका, फलौदी के सदस्य सन् 1959 से पंचायत समिति, फलौदी की समाज सेवा समिति के सदस्य तथा 1955 से जोधपुर देहात जिला कांग्रेस कमेटी की प्रबन्ध समिति के सदस्य एवं उपाध्यक्ष रहे। अवैतनिक तौर से श्री मीठालालजी के मार्ग दर्शन में जोधपुर डिवीजन के देहातों में जल बोर्ड का कार्य किया। सन् 1961 से 1966 तक नगरपालिका फलौदी के अध्यक्ष। हरिजन सेवक संघ का कार्य किया। भूदान आन्दोलन में सक्रिय सहयोग दिया। सन् 1963 में खादी ग्रामोद्योग समिति, फलौदी के अध्यक्ष एवं रेगिस्तान खादी ग्रामोद्योग समिति, वालेसर के अध्यक्ष रहे। वर्तमान में राजस्थान प्रदेश कांग्रेस कमेटी के सदस्य हैं। विभिन्न राजकीय समितियों (पुलिस एडवाईजरी कमेटी, पोस्ट एण्ड टेलीग्राफ एडवाईजरी कमेटी आदि) के सदस्य हैं। भारत सेवक समाज, फलौदी तहसील के संयोजक भी रहे तथा सहकारी आन्दोलन एवं हिन्दू मुस्लिम भारत एकता में सक्रिय सहयोग दिया।

अभिरुचि—रचनात्मक एवं निर्माणकारी कार्य।

स्थायी पता—छंगाणियों की गली, फलौदी, जिला जोधपुर।

श्री दुर्गालाल वाढ़दार (स्वतंत्र पार्टी) (वि. सं. 50)

निर्वाचन क्षेत्र—हवामहल (जयपुर)।

जन्म तिथि—आश्विन शुक्ला प्रतिपदा सम्वत् 1981।

पिता—पं० श्री रामप्रताप वाढ़दार

शिक्षा—एम० ए०, एल एल० बी०।

पत्नी—श्रीमती शान्ति देवी। तीन पुत्र व 6 पुत्रियां।

व्यवसाय—वकालत।



पारीक पाठशाला, जयपुर, महाराजा कालेज, जयपुर, दिल्ली विश्वविद्यालय में शिक्षा प्राप्त की। राजनैतिक व शिक्षण संस्थाओं से संबंधित। नगरपालिका के सदस्य रहे तथा सन् 1962 में विधान सभा के सदस्य। काव्य भावना प्रिय कार्य है तथा साहित्य पठन में विशेष अभिरुचि है।

संप्रति— सभापति, याचिका समिति।

स्थायी पता—पुरानी बस्ती, कान महाजन का बढ़, जयपुर।

श्री दुर्जन सिंह (स्वतन्त्र पार्टी) (वि. सं. 51)

निर्वाचन क्षेत्र–रानीवाड़ा जिला–जालोर।

आयु–४५ वर्ष।

जन्म स्थान–मालवाड़ा, जिला–जालोर।

पिता–श्री पृथ्वी सिंह।

शिक्षा—कक्षा पांचवी तक।

पत्नी–श्रीमती धापकंवर एवं श्रीमती चगन कंवर। दो पुत्र व एक पुत्री।

व्यवसाय–खेती।



राजपूत जाति की सेवा में विशेष प्रयत्नशील। सन् 1952 से सरपंच

शिकार व अध्ययन में अभिरुचि।

स्थाय पता–गांव पोस्ट मालवाड़ा, जिला जालौर।

श्री देवीदत्त गाड़िया (जनसंघ) (वि. सं. 52)

निर्वाचन क्षेत्र–वारां जिला–कोटा ।

जन्म तिथि–28 फरवरी, 1930 ।

जन्म स्थान–झुन्झुनू ।

पिता–श्री गजानन्द गाड़िया ।

शिक्षा–मैट्रिक, "विशारद" ।

पत्नी–श्रीमती गायत्री देवी । दो पुत्र व दो पुत्रियां ।

व्यवसाय–कृषि, पत्रकारिता एवं अभिकर्ता, जीवन बीमा निगम ।



आपका कार्य पिछड़ी जाति, समाज की सेवा, मजदूरों का संगठन कर उनके अधिकारों की रक्षा, जाति व समाज का उत्थान, जनता में राष्ट्रीय व देश सुरक्षा की भावना पैदा करना व किसानों में जागृति पैदा करना है ।

राष्ट्रीय सुरक्षा समिति वारां के मंत्री रहे । आपने ठेला मजदूर यूनियन, हरिजन मजदूर यूनियन व पान मजदूर यूनियन का संचालन किया ।

राष्ट्रीय स्वयं सेवक संघ की शाखा में कबड्डी, खो-खो खेल आदि में रुचि । पत्रकारिता एवं मजदूरों की सेवा करना प्रिय कार्य ।

स्थायी पता–मु. पो. वारां, जिला कोटा ।

स्व. श्री देवीलाल वुरासिया (स्वतन्त्र पार्टी) (वि. सं. 53)

निर्वाचन क्षेत्र–केकड़ी (सु. सीट) जिला–अजमेर।

आयु–32 वर्ष।

निधन तिथि–24 जुलाई 1971

जन्म स्थान—अजमेर।

पिता–श्री रामसुख बुरासिया।

शिक्षा–मैट्रिक।

पत्नी–श्रीमती सरोजदेवी बुरासिया। एक पुत्री।

व्यवसाय–कृषि।



समाज सेवा में प्रयत्नशील। नगरपालिका केकड़ी तथा भवन निर्माण कमेटी, केकड़ी, के सदस्य तथा खटीक सभा, केकड़ी के मंत्री रहे। प्रिय कार्य देश सेवा, जन सेवा, समाज सेवा, एवं कृषि कार्य। विशेष अभिरुचि राजनीति।

स्थायी पता—वार्ड नं० 4, सदर बाजार, अजमेरी गेट, केकड़ी, अजमेर।

श्री देवेन्द्र कुमार मीणा (कांग्रेस) (वि. सं. 55)

निर्वाचन क्षेत्र—गोगुन्दा (सु. सीट), जिला—उदयपुर।

जन्म तिथि—वैशाख शुक्ला 6, सन् 1934।

जन्म स्थान—गांव खरवर जिला उदयपुर।

पिता—श्री हीराजी मीणा।

शिक्षा—आठवीं कक्षा पास, प्रथमा हिन्दी।

पत्नी—श्रीमती वसन्ती देवी। दो पुत्र तथा दो पुत्रियां।

व्यवसाय—कृषि।



जाति सुधार तथा विशेषतौर पर शराबबन्दी के लिये प्रयत्नशील। विधान सभा के सदस्य चुने जाने के पूर्व सन 1962 तक अध्यापक रहे। सन 1962 में सहाड़ा निर्वाचन क्षेत्र से चुने गये। राजस्थान विधान सभा सदस्य क्लब के भी सदस्य हैं। कृषि और बन्दूक चलाना आपके प्रिय कार्य हैं।

विशेष अभिरुचि—वॉलीवाल और कबड्डी।

स्थायी पता—गांव पाल खरवर, पो० खरवर, वाया उदयपुर, जिला उदयपुर।

श्री दौलतराम सारण (भारतीय क्रान्ति दल) (वि.सं. 56)

निर्वाचन क्षेत्र—डूंगरगढ़ जिला चूरू।

जन्म तिथि—पौष कृष्णा सप्तमी सम्वत् 1980।

जन्म स्थान—ग्राम ढाणी पांचेणा तहसील सरदारशहर, जिला चूरू।

पिता—श्री दुलाराम सारण।

शिक्षा—मैट्रिक। पत्नी—श्रीमती जडाव देवी। तीन पुत्र व चार पुत्रियां।

व्यवसाय—कृषि।



"शुद्ध होली मनाओ" अभियान में प्रमुख रूप से भाग लिया। सन् 1910 के आसपास अस्पृश्यता निवारण के लिये विशेप तौर से काम किया। वेगार छुडवाने में योग दिया। मृत्यु भोज, वाल-विवाह, अनमेल विवाह, पर्दा, दहेज, गहना आदि सामाजिक कुरीतियों के विरुद्ध संघर्ष किया तथा जनमत बनाया।

प्रौढ शिक्षण समिति, सरदारशहर के मंत्री सन् 1944 के आसपास रहे। बीकानेर राज्य प्रजा परिषद् की प्रतिनिधि सभा के मंत्री सन् 1946 से 1950 तक। सन् 1951-52 में चूरू जिला कांग्रेस के मंत्री। सन् 1952 से 57 तक चूरू जिला कांग्रेस के अध्यक्ष। सन् 1957 में चूरू जिला बोर्ड के प्रथम निर्वाचित अध्यक्ष। 2 मई, सन् 1957 से 26 दिसम्बर, सन् 1966 तक राजस्थान सरकार के उप मंत्री रहे।

शिक्षण संस्था गांधी विद्या मन्दिर, सरदारशहर की कार्य समिति के सदस्य, बालिका विद्यालय, महाजन के अध्यक्ष, विद्यार्थी भवन, रतनगढ़ के मंत्री, अनेक शिक्षण संस्थाओं, पुस्तकालयों की प्रबंध समितियों के सदस्य रहे।

राजस्थान प्रदेश कांग्रेस की प्रतिनिधि सभा के 1953 से 1965 तक सदस्य रहे। 20 दिसम्बर, 1966 को राजस्थान मंत्रिमंडल और कांग्रेस पार्टी से त्यागपत्र दिया। जनता पार्टी की स्थापना की। जनता पार्टी के महा मंत्री हैं।

विशेष अभिरुचि—भ्रमण और प्राकृतिक दृश्य दर्शन समय समय पर पंचायती राज, सहकारिता तथा सामयिक विषयों पर पत्रों में लेख प्रकाशित हुये हैं।

स्थायी पता—बी० 1, एम० एल० एज० बंगला, जयपुर।

श्री दौलत राम (कांग्रेस पार्टी) (वि.सं. 57)

निर्वाचन क्षेत्र—देसूरी (सु० सीट), जिला पाली।

जन्म तिथि—6 नवम्बर, 1939।

जन्म स्थान—रानी कलां जिला पाली।

पिता—श्री अनराज।

शिक्षा—मैट्रिक।

पत्नी—श्रीमती बरजू देवी। दो पुत्रियां।



अनसूचित जाति व अनसूचित जन जाति की सामाजिक कुरीतियों को मिटाने में प्रयत्नशील। खेलकूद में अभिरुचि है।

स्थायी पता:—ग्राम पो० रानी कलां, जिला पाली, राजस्थान।

श्री धीरसिंह (कांग्रेस) (वि. सं. 58)

निर्वाचन क्षेत्र—बैराठ, जिला जयपुर

जन्म तिथि--15 अगस्त, 1936

जन्म स्थान--शाहपुरा जिला जयपुर।

पिता--राव श्री कल्याणसिंह

शिक्षा—बी. ए., एल. एल. बी.।

पत्नी--श्रीमती गुणवती कुमारी। दो पुत्र व दो पुत्रियां।

व्यवसाय—कृषि व व्यापार।

सामाजकि कार्य—समाज सेवा।



शाहपुरा नगरपालिका के अध्यक्ष, शाहपुरा ग्राम पचायत के सरपच तथा पंचायत समिति शाहपुरा के प्रधान रहे मन्त्रिमण्डल में उप-मन्त्री रह चुके हैं

जयपूर क्लब के सदस्य तथा टैनिस में अभिरुचि है।

स्थायी पता--शाहपुरा हाउस,डी. 257, देवी मार्ग, बनीपार्क, जयपुर।

श्री नत्थीलाल (कांग्रेस) (वि. सं. 59)

निर्वाचन क्षेत्र—नदवई (सु. सीट.), जिला भरतपुर।

जन्म तिथि—सन् 1926।

जन्म स्थान—नदवई, जिला भरतपुर।

पिता—श्री कन्हैयालाल।

शिक्षा—मिडिल पास।

पत्नी—श्रीमती भंवरीदेवी। दो पुत्र व तीन पुत्रियां।

व्यवसाय—कृषि।



जाति सुधार में प्रयत्नशील। 1956 से 1957 तक नगरपालिका नदवई के सदस्य तथा 1957 से 1962 तक उसके वायस चेयरमैन रहे। 1962 से विधान सभा के सदस्य। जन सेवा में विशेष अभिरुचि तथा कबड्डी आपका प्रिय खेल है।

स्थायी पता—ग्राम व पोस्ट नदवई, कोली पाडा, जिला भरतपुर।

श्री नत्थी सिंह (संसोपा.) (वि. सं. 60)
निर्वाचन क्षेत्र–भरतपुर, जिला भरतपुर।
जन्म तिथि–28 दिसम्बर, 1929।
जन्म स्थान–ग्राम उसरानी, जिला भरतपुर।
पिता–श्री चरण सिंह।
शिक्षा–एम. ए. (हिन्दी), एल. एल. बी.।
पत्नी–श्रीमती विद्यावती।
चार पुत्र व पांच पुत्रियां।
व्यवसाय–कृषि एवं वकालत।



सन् 1942 में कांग्रेस आन्दोलन में सक्रिय भाग लिया। विद्यार्थी कांग्रेस तथा सहकारी आन्दोलन में भी सक्रिय कार्य किया।

सन् 1959 से 1961 तक पंचायत समिति, कुम्हेर के प्रधान। सन् 1962 से विधान सभा के सदस्य। उपाध्यक्ष, शीर्ष सहकारी बैंक, जयपुर। अध्यक्ष, जिला सहकारी बैंक, भरतपुर एवं अनेक शीर्ष सहकारी संस्थाओं के संचालक। सदस्य संयुक्त समाजवादी दल, विधायक क्लब के सदस्य व हीरोज क्लब, भरतपुर के अध्यक्ष हैं।

विशेष अभिरुचि–अध्ययन, सामाजिक सेवा, सहकारिता व किसान उत्थान कार्य।

स्थायी पता–नीमदा गेट, भरतपुर।

श्री नथमल चोहला (कांग्रेस) (वि. सं. 61)
निर्वाचन क्षेत्र–लक्ष्मणगढ़ (मु. सीट) जिला सीकर ।

जन्म तिथि–फागुन वदी 14 सोमवार, सम्वत् 1980.

जन्म स्थान–फतेहपुर, जिला सीकर

पिता–श्री भींवाराम चोहला
शिक्षा–मिडिल
विवाहित । दो पुत्र व दो पुत्रियां।
व्यवसाय–व्यापार ।



सन् 1952 से सामाजिक कार्यों में नगरपालिका के कई पदों पर कार्य किया है। सार्वजनिक सेवा में विशेष अभिरुचि है।

स्थायी पता–वार्ड नं. 18, मु. पो. फतेहपुर-शेखावाटी,
जिला सीकर ।

श्री नन्दलाल दण्डवासी (जनसंघ) (वि. सं. 62)
निर्वाचन क्षेत्र–किशनगंज (सु. सीट), जिला कोटा ।
जन्म तिथि–जुलाई 1937 ।
जन्म स्थान–वरला जिला कोटा.
पिता–पटेल श्री मांगीलाल ।
शिक्षा–बी. ए. (फाइनल)
पत्नी–श्रीमती गोगा बाई ।
एक पुत्र व चार पुत्रियां ।
व्यवसाय–कृषि, सामाजिक कार्य–राष्ट्र सेवा ।



ग्राम पंचायत वरलां जिला कोटा में जनवरी 1965 से सरपंच तथा सन् 1966 से कोटा जिला सहकारी संस्थान, कोटा के अध्यक्ष आपकी वॉलीवाल में विशेष अभिरुचि है और आपने इसमें 'कलर' प्राप्त किया है ।

स्थायी पता–ग्राम वरलां, पोस्ट अटरू (जिला कोटा)

श्री नन्दलाल बैरवा (कांग्रेस) (वि.सं. 63)
निर्वाचन क्षेत्र–पाटन (सु.सीट), जिला बूंदी।
जन्म तिथि–सन् 1931।
जन्म स्थान–ग्राम मोडसा, तहसील नैनवा, जिला बूंदी।
पिता–श्री बजरंगलाल बैरवा।
शिक्षा–नॉन मैट्रिक।
पत्नी–श्रीमती बिरधी बाई। दो पुत्र व एक पुत्री।
व्यवसाय–श्रमिक



सन् 1952 से राजनीति में प्रवेश।

आप 1952 से 1955 तक बैरवा महा सभा के मंत्री, लाखेरी गांव हरिजन सम्मेलन के स्वागत मंत्री, तथा बूंदी जिला दलित वर्ग संघ के मंत्री, प्रचारक व अध्यक्ष रहे। कांग्रेस के सक्रिय सदस्य हैं, 28 जुलाई, 1954 को अखिल भारतीय बैरवा महा सभा के कार्यकारिणी के सदस्य तथा 19 सितम्बर से पाटन पंचायत समिति के सदस्य। मजदूर संघ के भी सदस्य रहे।

हरिजन व गरीब पिछड़ी जातियों को शोषण से मुक्त कराना प्रिय कार्य है।

स्थाई पता–एस. पी. क्वार्टर नं. 60, नयापुरा लाखेरी, जिला बूंदी।

श्री नाथूदास (स्वतन्त्र पार्टी) (वि.सं. 64)
निर्वाचन क्षेत्र–फलासिया (सु.सीट), जिला उदयपुर।
जन्म तिथि–वैशाख सुदी पूर्णिमा वि. सं. 1981।
जन्म स्थान–नाग माला, जिला उदयपुर।
पिता–श्री केवला जी मंगोरा।
शिक्षा—पांचवी कक्षा।
पत्नी—श्रीमती गमली एवं श्रीमती मुरकी।
6 पुत्र व 6 पुत्रियां।
व्यवसाय—कृषि।



1965 में न्याय पंचायत फलासिया के चेयरमैन रहे। जाति सुधारक संघ फलासिया के भी सदस्य रहे। वर्तमान में अखिल भारतीय स्वतन्त्र पार्टी के सदस्य भी हैं।

सत्संग व आत्म-ज्ञान का अध्ययन प्रिय कार्य एवं जाति-सेवा में विशेष अभिरुचि है।

स्थायी पता–श्री नाथूदास आदिवासी, ग्राम नागमाला, पोस्ट फलासिया, जिला उदयपुर।

श्री नाथूराम (कांग्रेस) वि. सं. (65)
निर्वाचन क्षेत्र—बागीडोरा (सु.सीट) जिला बांसवाड़ा।
जन्म तिथि—5 अक्टूबर, 1917।
जन्म स्थान—गांव बोरी, जिला—बांसवाड़ा।
पिता—श्री थावरा जी। शिक्षा—मिडिल उत्तीर्ण तथा हैन्डी-क्राफ्ट ट्रेण्ड।
पत्नी—श्रीमती रामुबाई। पांच पुत्र व दो पुत्रियां।
व्यवसाय—कृषि।



शिक्षा विभाग बांसवाड़ा में लगभग 15 वर्ष अध्यापक रहे। आदिवासियों एवं पिछड़ी जातियों में शिक्षा का प्रचार, सामाजिक सुधार, मद्य निषेध आदि में सक्रिय रूप से कार्य किया। मृत्यु भोज बन्द कराने की दिशा में प्रयत्नशील।

सरपंच, ग्राम पंचायत बोरी, सरपंच तहसील पंचायत गढ़ी, सदस्य बांसवाड़ा जिला सेवा मंडल रहे। सन् 1957 से लगातार बागीडोरा निर्वाचन क्षेत्र से राजस्थान विधान सभा के लिये सदस्य निर्वाचित हुए। 18 वर्षों से अखिल भारतीय कांग्रेस के क्रियाशील सदस्य, कृषि एवं वृक्षारोपण आपके प्रिय कार्य तथा धार्मिक, ऐतिहासिक एवं जीवनी साहित्य के पठन में अभिरुचि है।

स्थाई पता—गांव व पोस्ट बोरी तहसील गढ़ी, जिला बांसवाड़ा।

श्री नाथूलाल करौल (स्वतन्त्र पार्टी) (वि. सं. 66)

निर्वाचन क्षेत्र—जमुवारामगढ, जिला जयपुर ।

जन्म तिथि—18 दिसम्वर, 1918 ।

पिता—श्री गंगावक्ष करौल ।

शिक्षा—मैट्रिक ।

दो पुत्र एव दो पुत्रियाँ ।

व्यवसाय—कृषि ।



सन् 1957 से विधान सभा के सदस्य हैं । स्वतन्त्र पार्टी के सक्रिय सदस्य हैं । काश्तकारी आपका प्रिय कार्य है ।

स्थाई पता —ग्राम चक करोलान, तहसील सांगानेर जिला जयपुर ।

श्री नारायणसिंह मसूदा (कांग्रेस) (वि. सं. 67)
निर्वाचन क्षेत्र—मसूदा, जिला अजमेर।
जन्म तिथि—5 अगस्त, 1919 ।

जन्म स्थान—दांता (गुजरात) ।

पिता—राव श्री विजयसिंह ।

शिक्षा—बी० ए० ।

पत्नी—श्रीमती उर्मिला देवी मसूदा । पांच पुत्र व एक पुत्री ।

व्यवसाय—कृषि एवं व्यापार ।



अनेक राजकीय एवं विधान सभाई समितियों के सदस्य एवं चेयरमैन रहे तथा सन् 1962 से 1967 तक राजस्थान विधान सभा के उपाध्यक्ष रहे । विधान सभा सदस्य क्लब के चैयरमैन भी रहे ।

पुस्तक अध्ययन प्रिय कार्य है । आयरलैण्ड, इंगलैण्ड, जापान व रूस की यात्रायें कीं । साहित्य एवं दर्शन में विशेष अभिरुचि है ।

संप्रति—कृषि मंत्री, राजस्थान सरकार ।

प्रकाशन—नेहरूज फोरन पालिसी, क्यूरोसिटी, सुपरस्टीशन एण्ड आर्टिस्टोन । कई एकांकी नाटक, गीता मनन व उपनिषद् मनन आदि ।

स्थायी पता—गुरु निवास कोठी, मसूदा, जिला अजमेर ।

श्री निरंजननाथ आचार्य (कांग्रेस) (वि. सं. 68)

निर्वाचन क्षेत्र–मावली, जिला उदयपुर ।

जन्म तिथि–1 फरवरी, 1911 ।

जन्म स्थान– गांव मोही, जिला उदयपुर।

पिता – ठाकुर श्री लाल आचार्य ।

शिक्षा – बी. ए., एल एल. बी. ।

विवाहित – 4 पुत्र एवं 2 पुत्रियां ।

व्यवसाय – वकालत ।



विधि प्रवक्ता – 1938 । अध्यक्ष, मेवाड़ राज्य रेल्वे मजदूर संघ 1949–53 । अध्यक्ष, उदयपुर बार एसोसियेशन–1950 । अध्यक्ष, उदयपुर नगर निगम–1954–57 । सदस्य, राजस्थान विधान सभा–1957 से । उपाध्यक्ष राजस्थान विधान सभा–1957-62 । गृह एवं शिक्षा उप मन्त्री, राजस्थान सरकार 1962–66 । न्याय, भाषा एवं कारागृह मन्त्री–राजस्थान सरकार–1966 । विधि एवं गृह मंत्री–सितम्बर 1966–67 । अध्यक्ष महाराणा कुम्भा संगीत समिति, उदयपुर, बाल विकास समिति, हेमराज व्यायामशाला उदयपुर तथा प्रज्ञाचक्षु विद्यालय, उदयपुर आदि । अध्यक्ष, राजस्थान विधान सभा–1967 से । अध्यक्ष, राजस्थान साहित्य अकादमी–1969 । आस्ट्रेलिया, सिंगापुर, लंका और युगाण्डा आदि की विदेश यात्राऐं ।

प्रकाशन–आस्ट्रेलिया के आंचल से, विस्मृति के पंख, सैनिक और शिक्षक, विद्यालयों ने कहा, बिखरे पात, झलकियां, अर्चना के फूल, राष्ट्र के प्रहरी, गुरूपूर्णिमा, गांव की ज्योति, जानी अनजानी तस्वीरें, गांवारी जोत, और धरती के गीत । 'बिखरे पात' पर राजस्थान साहित्य अकादमी से पुरस्कृत ।

अभिरुचि–साहित्य सृजन ।

स्थायी पता–14 पंचवटी–उदयपुर ।

श्री परसराम गंगाराम (स्वतंत्र) (वि. सं. 69)

निर्वाचन क्षेत्र—परबतसर, जिला नागौर।

जन्म तिथि—वैशाख शुक्ला चतुर्दशी, संवत् 1972।

जन्म स्थान—हैदराबाद सिंध (पाकिस्तान)।

पिता—श्री गंगाराम।

शिक्षा—अंग्रेजी दशम, सिंधी एवं गुजराती का ज्ञान।

पत्नी—श्रीमती लक्ष्मीदेवी। 3 पुत्र एवं 2 पुत्रियां।

व्यवसाय—व्यापार।



1942 में भारत छोड़ो आन्दोलन में भाग तथा छः माह की जेल यात्रा। सदस्य, अजमेर राज्य विधान सभा—1952। इन्दिरा गांधी नारीशाला का संचालन—1947–55। हरिजन रिफ्यूजी पंचायत, रेगर पंचायत एवं अजमेर दलित वर्ग संघ के प्रधान—1956 तक। सक्रिय सदस्य, राजस्थान प्रदेश कांग्रेस कमेटी 1947–66। स्वतंत्र पार्टी में सम्मिलित—1967। संपादक साप्ताहिक पत्रिका हरिजन—1954–57। संचालक, अखाड़ा पहाड़गंज—गांधीनगर (अजमेर)।

अभिरुचि—सत्संग, संतसेवा एवं पारमार्थिक कार्यकलाप।

स्थायी पता—गांधी नगर पहाड़ गंज, अजमेर।

श्री परसराम मदेरणा (कांग्रेस) (वि.सं. 70)

निर्वाचन क्षेत्र–भोपालगढ़, जिला जोधपुर।

जन्म तिथि–23 जुलाई, 1926।

पिता–श्री नाथाराम।

शिक्षा–एम. ए., एल. एल.बी.।

पत्नी श्रीमती छोटी देवी। 2 पुत्र एवं 2 पुत्रियां।



सन् 1953 से 56 तक सरपंच, ग्राम पंचायत, चाडी। चेयरमैन, सेन्ट्रल कोपरेटिव बैंक जुलाई 55 से 57 तक। संचालक, राजस्थान भूमि बंधक बैंक–57-60। अध्यक्ष जिला कांग्रेस कमेटी, जोधपुर–1957–60. प्रधान मन्त्री, प्रदेश कांग्रेस कमेटी, राजस्थान 1960–1966। उप-मंत्री–राजस्थान सरकार 1962–1966।

संप्रति–राजस्व मन्त्री, राज्य सरकार।

अभिरुचि–अध्ययन।

स्थायी पता–13, सिविल लाइन्स, जयपुर।

श्री पुखराज कालानी (कांग्रेस) (वि सं 7 .).

निर्वाचन क्षे.–सोजत, जिला पाली

जन्म तिथि–25 फरवरी, 1928.

जन्म स्थान–जिला पाली ।

पिता–श्री शंकर लाल ।

शिक्षा–बी. कॉम., चार्टर्ड एकाउन्टेंट ।

पत्नी–श्रीमती राजकुँवर कालानी । 3 पुत्र एवं एक पुत्री ।

व्यवसाय–ऑडिट एवं टैक्स प्रेक्टिस ।



कोषाध्यक्ष, लायन्स क्लब, जोधपुर 1062 से। संप्रति सभापति, जनलेखा समिति ।

अभिरुचि–समाज सेवा ।

स्थायी पता–84 पोलो ग्राउण्ड जोधपुर ।

श्री पूनमचन्द विश्नोई (कांग्रेस) (वि. सं. 73).

निर्वाचन क्षेत्र–लूनी, जिला जोधपुर ।

जन्म तिथि– 15 मार्च 1925 ।

जन्म स्थान– ग्राम फीच तहसील, जोधपुर ।

पिता– श्री हमीर राम ।

शिक्षा– बी. ए., एलएल. बी.

पत्नी–श्रीमती अनमा देवी । 1 पुत्र एवं 2 पुत्रियां ।

व्यवसाय–वकालत।



मंत्री, मारवाड़ किसान सभा-1950-51, सदस्य, राजस्थान प्रदेश कांग्रेस कमेटी–1954–67 । अध्यक्ष राजस्थान राज्य क्रीड़ा परिषद्–1957 से । अध्यक्ष, राजस्थान सहकारी संघ, अध्यक्ष, केन्द्रीय सहकारी बैंक जोधपुर, सदस्य, जोधपुर विश्वविद्यालय सिंडीकेट, अध्यक्ष, जोधपुर देहात जिला कांग्रेस ।

उपशिक्षा मंत्री राजस्थान-1957-62 ।

आप उपाध्यक्ष, राजस्थान विधान सभा, रह चुके हैं ।

संप्रति शिक्षा मंत्री राजस्थान सरकार

अभिरुचि– कृषि ।

स्थायी पता– 14 सिविल लाइन्स, जयपुर ।

श्री पृथ्वीराज पटेल–(स्वतंत्र पार्टी) (वि. सं. 74)

निर्वाचन क्षेत्र–वामनवास, जिला सवाई माधोपुर ।

जन्म तिथि– एकादशी शनिवार मार्गशीर्ष– संवत् 1960.

जन्म स्थान– ग्राम वामनवास, जिला सवाई माधोपुर ।

पिता– श्री नन्दा पटेल ।

शिक्षा– प्राथमिक शिक्षा ।

पत्नी–श्रीमती भौंरी देवी । 5 पुत्र एवं 4 पुत्रियां ।

व्यवसाय– कृषि ।



सरपंच वामनवास 1947–1957, सदस्य, राजस्थान विधान सभा 1957–1962 । प्रधान वामनवास, पंचायत समिति 1965–67 ।

अभिरुचि–रामायण आदि धार्मिक ग्रंथों का अध्ययन ।

स्थायी पता– ग्राम व पो. वामनवास, तहसील वामनवास, पट्टीकला, जिला सवाई माधोपुर ।

श्री पृथ्वी सिंह (स्वतंत्र पार्टी) (वि. सं. 75).

जोधपुर।

निर्वाचन क्षेत्र–वाली, जिला जोधपुर

जन्म तिथि– 1 सितम्बर 1936.

जन्म स्थान– जोधपुर ।

पिता– श्री फतह सिंह ।

शिक्षा – मैट्रिक ।

पत्नी– श्रीमती संतान कुंवर। 3 पुत्र एवं 1 पुत्री ।

व्यवसाय– कृषि, पशुपालन एवं व्यापार ।



सरपंच ग्राम पंचायत, विसलपुर सन् 1960 से। पंचायत समिति वाली की प्रशासन वित्त, करारोपण एवं पिछड़े वर्गों के कल्याण सम्बन्धी स्थायी समिति के अध्यक्ष एवं सदस्य। उपाध्यक्ष कृषि उपज मण्डी समिति, सुमेरपुर सन् 1963–64 से।

अभिरुचि–घुड़सवारी, आखेट तथा खेलकूद।

स्थायी पता–गा. पो विसलपुर, रेल्वे स्टेशन जवाई बांध (W.R.)।

श्री प्रद्युम्नसिंह (कांग्रेस) (वि. सं. 76).

निर्वाचन क्षेत्र–राजाखेड़ा, जिला भरतपुर।

जन्म तिथि–18 सितम्बर, 1938.

जन्म स्थान–धौलपुर, जिला भरतपुर।

पिता–सेठ श्री प्रताप सिंह।

शिक्षा–बी.ए., एलएल.बी.।

पत्नी–श्रीमती शोभना देवी। 1 पुत्र एवं 2 पुत्रियां।

व्यवसाय–वकालत.



प्रेसीडेण्ट आगरा कालेज यूनियन, 1960। सदस्य युवक कांग्रेस एवं सदस्य आगरा क्लब, आगरा। राजस्थान सरकार के रह चुके हैं।

अभिरुचि–समाज सेवा एवं क्रिकेट।

स्थायी पता–कोठी निहालगंज, धौलपुर।

श्रीमती प्रभा मिश्रा (कांग्रेस) (वि. सं. 77)

निर्वाचन क्षेत्र–पुष्कर, जिला अजमेर।

जन्म तिथि–17 जुलाई, 1917.

पिता–श्री पन्नालालवहादुर त्रिपाठी।

शिक्षा–एम. ए., एल एल. बी.।

पति–श्री सुख देव प्रसाद मिश्रा। 2 पुत्र एवं 3 पुत्रियां।

व्यवसाय–वकालत



सदस्य, राष्ट्रीय महिला शिक्षा परिषद्, 1959 से सदस्य, राज्य मद्य निषेध समिति 1958 से, प्रदेश कांग्रेस कमेटी–महिला विभाग की अधिकारी। उपाध्यक्ष–बाल कल्याण परिषद् अजमेर 1954 से 1956 तक। मंत्री, अखिल भारतीय महिला परिषद् अजमेर शाखा 1948-1950। सदस्य, कारागृह सुधार समिति 1956। सदस्य, राजस्थान विधान सभा 1957 से। सभापति प्राक्कलन समिति राजस्थान विधान सभा। सभापति, राजस्थान राज्य महिला शिक्षा परिषद् 1962 से। सदस्य अजमेर राज्य विकास मण्डल 1948 से 1953 तक। सदस्य, अभ्रक खान श्रमिक कल्याण कोष 1953 से 1956। सदस्य न्यूनतम वेतन सलाहकार समिति–कृषि, राजस्थान 1959 से। संयोजक, गगवाना परियोजना राज्य समाज कल्याण मंडल–1956। मंत्री जिला कांग्रेस कमेटी अजमेर देहात क्षेत्र अजमेर–1960 से। उपाध्यक्ष, जिला कांग्रेस कमेटी, अजमेर 1948–1952। सदस्य, प्रदेश कांग्रेस कमेटी तथा राज्य संसदीय मंडल 1951–1952। उपमंत्री, राजस्थान सरकार रह चुकी है

अभिरुचि–अध्ययन, बैडमिंटन खेलना, बागवानी एवं बुनाई।

स्थायी पता–अलवर गेट, अजमेर।

श्री प्रेमसिंह सिंघवी (जनसंघ) (वि. सं. 70)

निर्वाचन—चेचटछबड़ा, जिला कोटा।

जन्म तिथि— 6 फरवरी, 1937.

जन्म स्थान— कोटा।

पिता— श्री भूरामल।

शिक्षा— मैट्रिक।

पत्नी— श्रीमती कमला देवी। 3 पुत्र एवं 3 पुत्रियां।

व्यवसाय— व्यापार एवं कृषि।

सरपंच कोपरेन एवं सदस्य पंचायत समिति 1960 से 1968 तक।



अभिरुचि—जन सेवा।

स्थायी पता—छीपाबड़ौद, जिला कोटा।

मेजर फतेह सिंह (स्वतंत्र पार्टी) (वि. सं. 79).

निर्वाचन क्षेत्र–ब्यावर जिला अजमेर।

जन्म तिथि – 10 मई, 1915.

जन्म स्थान– गांव भीम, जिला उदयपुर।

पिता– ठाकुर श्री खुमानसिंह।

शिक्षा– बी. ए. (ऑनर्स), एल एल. बी.।

पत्नी– श्रीमती जसोदा देवी। 1 पुत्र एवं 1 पुत्री।

व्यवसाय– वकालत।



4 सितम्बर, 1939 से दिसम्बर सन् 1946 तक और सन् 1949 से 1952 तक भारतीय सेना में सेवा की और मेजर के पद पर कई वर्षों तक रहे। 1947 से 1949 तथा 1964 से राजस्थान रावत राजपूत महासभा, ब्यावर के अध्यक्ष। सदस्य राजस्थान विधान सभा (1954–1962)।

सन् 1947 से रावत राजपूत जाति की सामाजिक कुरीतियों के निवारण हेतु प्रयत्नशील।

अभिरुचि – अध्ययन, हाकी एवं शूटिंग।

स्थायी पता– प्रतापनगर, ब्यावर (राजस्थान)

श्री फूलचन्द बाफना (स्वतन्त्र पार्टी) (वि. सं. 80).

निर्वाचन क्षेत्र--सुमेरपुर जिला पाली ।

जन्म तिथि- 14 मार्च, 1914.

जन्म स्थान- सादड़ी ।

पिता- श्री सागरमल बाफणा ।

शिक्षा- मैट्रिक ।

पत्नी- श्रीमती सज्जनकुमारी । 4 पुत्र ।

व्यवसाय--व्यापार ।



स्वायत्त शासन मंत्री, राजस्थान सरकार 1949-1951 । प्रमुख जिला परिषद्, पाली प्रधान पंचायत समिति रानी एवं देसुरी, तथा मन्त्री मारवाड़ जिला कांग्रेस कमेटी जोधपुर भी रहे। प्रदेश कांग्रेस कमेटी के सदस्य रहे । सदस्य, श्री पार्श्वनाथ उम्मेद डिग्री कालेज फालना, श्री पार्श्वनाथ उम्मेद सैकण्डरी स्कूल फालना एवं श्री पार्श्वनाथ सैकण्डरी स्कूल, वरकाला, जिला पाली ।

प्रकाशन--कहानी संग्रह--1939, घर का ज्योतिष --1939, आधुनिक पञ्चतन्त्र-- 1967 ।

अभिरुचि--सामाजिक कार्य ।

स्थायी पता--डाकघर सादड़ी जिला पाली, मारवाड़ ।

श्री बद्रीप्रसाद गुप्ता (भा. क्रा. दल) (वि. सं. 81)

निर्वाचन क्षेत्र–बानसूर, जिला अलवर।

जन्म तिथि– 30 जनवरी, 1912.

जन्म स्थान – ग्राम रामपुर तहसील बानसूर, जिला अलवर।

पिता – श्री बिहारीलाल गुप्ता

शिक्षा – बी. ए., एलएल. बी.।

पत्नी – श्रीमती सत्यवती देवी गुप्ता। 3 पुत्र एवं 4 पुत्रियां।

व्यवसाय – वकालत।



अध्यक्ष, अलवर नगरपालिका–1948–54। सदस्य, राजस्थान विधान सभा–1952, सदस्य, राजस्थान मंत्रिमंडल–1955। अध्यक्ष, हरिजन सेवक संघ, अलवर। अध्यक्ष जिला कांग्रेस कमेटी, अलवर तथा सदस्य, प्रदेश कांग्रेस कमेटी भी रहे।

प्रजामंडल के आन्दोलनों में सक्रिय भाग लिया. दो बार जेल यात्रा। विधान सभा में भारतीय क्रांति दल के नेता–जुलाई, 1967 से। भूदान यज्ञ में सहयोग–1966–67।

अभिरुचि – गांधी जी व विनोबाजी के साहित्य का अध्ययन।

स्थायी पता – बस स्टैण्ड के समीप, अलवर।

श्री बनवारी लाल (कांग्रेस) (वि. सं. 82)

निर्वाचन क्षेत्र–धौलपुर, जिला भरतपुर।

जन्म तिथि – 1 दिसम्बर, 1940.

जन्म स्थान – पचगांव–धौलपुर जिला भरतपुर।

पिता – श्री जगन्नाथ प्रसाद।

शिक्षा – बी. ए.

पत्नी – श्रीमती आशादेवी। 3 पुत्र एवं 2 पुत्रियां।

व्यवसाय – कृषि



अभिरुचि – जन सेवा

स्थायी पता – महात्मा गांधी रोड–धौलपुर।

श्री बरकतुल्ला खां (कांग्रेस) (वि. सं. 83)

निर्वाचन क्षेत्र – जोधपुर।

जन्म तिथि – 25 अक्टूबर, 1920.

जन्म स्थान – जोधपुर।

पिता – श्री रहमतुल्ला खां।

शिक्षा – बी. ए., एलएल. बी.

पत्नी – उषी खां, बार एट ला.



मंत्री जोधपुर राज्य–1940 । जोधपुर राज्य की ओर से दिल्ली प्रतिनिधि। अध्यक्ष नगरपालिका जोधपुर 1951 । सदस्य लोक सभा–1952–57। सदस्य राजस्थान विधान सभा 1957 से । उपमंत्री राजस्थान सरकार–1959–62। मन्त्री राजस्थान सरकार 1963 से। सम्प्रति मुख्य मन्त्री–राजस्थान।

विशेष अभिरुचि- फोटोग्राफी, पुरातत्व सामग्री संकलन, अध्ययन आदि ।

स्थायी पता–सिविल लाइन्स, जयपुर।

श्री वलवन्त- (कांग्रेस) (वि. सं. 84)

निर्वाचन क्षेत्र-वाड़ी, जिला भरतपुर ।

जन्म तिथि-सन् 1927.

जन्म स्थान वाड़ी.

पिता-श्री भावसिंह ।

शिक्षा-कक्षा 8 तक ।

पत्नी श्रीमती वसंती । 3 पुत्र एवं 2 पुत्रियां ।

व्यवसाय कृषि



अभिरुचि-समाज सेवा ।

स्थायी पता-वाड़ी, जिला भरतपुर ।

श्री बाल सिंह सोढ़ा (स्वतंत्र पार्टी) (वि.सं. 85).

निर्वाचन क्षेत्र-जैसलमेर, जिला जैसलमेर।

जन्म तिथि-4 जुलाई 1933

जन्म स्थान-जैसलमेर।

पिता-श्री मूलसिंह।

शिक्षा-बी.ए.,एलएल.बी.।

पत्नी-श्रीमती मोहन कवर। पुत्र 2

व्यवसाय वकालत



सहवृत सदस्य पंचायत समिति सन् 1959-64। सरपंच खुडी सन 1954 से।

अभिरुचि कृषि समाज सेवा तथा आखेट।

स्थायी पता-गांव खुड़ी जिला जैसलमेर।

श्री वृद्धि चन्द्र जंन (कांग्रेस) (वि.स. 86)

निर्वाचन क्षेत्र–वाड़मेर, जिला वाड़मेर।

जन्म तिथि–4 जुलाई 1920।

जन्म स्थान–वाड़मेर।

पिता–श्री रावत मल।

शिक्षा–वी. काम., एलएल. वी.।

पत्नी–श्रीमती मूली देवी। पुत्र 3।

व्यवसाय–वकालत।



संयोजक मारवाड़ लोक परिषद्–वाड़मेर शाखा 1945-1949 अध्यक्ष, वाड़मेर जिला कांग्रेस कमेटी-1949। सदस्य वाड़मेर नगरपालिका 1959। राजस्थान प्रदेश कांग्रेस कमेटी के सदस्य 1949 से। सदस्य अखिल भारतीय कांग्रेस कमेटी 195 –60। प्रमुख जिला परिषद् वाड़मेर 1959 एवं 1961 से निर्वाचित। सदस्य जिला विकास समिति एवं अकाल समिति 1948 से। अध्यक्ष वाड़मेर जिला भारत सेवक समाज–1965 से।

अभिरुचि–राजनीति।

स्थायी पता–एडवोकेट वाड़मेर।

श्री विश्वम्बर नाथ जोशी (कांग्रेस) (वि. सं. 87)

निर्वाचन क्षेत्र-वांदीकुई, जिला जयपुर।

जन्म तिथि–11 जनवरी 1921.

पिता–श्री पं. होतीलाल।

शिक्षा–एम.ए., एल एल.बी.।

पत्नी–श्रीमती हरिदेवी। 9 पुत्र एवं 3 पुत्रियां।

व्यवसाय–वकालत



विद्यार्थी जीवन में 1937–38 में राजऋषि कालेज पत्रिका के अंग्रेजी विभाग का संपादन तथा विद्यार्थी आंदोलन में प्रमुख भाग लिया। 1940–41 में आगरा कालेज यूनियन के अध्यक्ष। 1944 से जयपुर राज्य प्रजामंडल के सक्रिय सदस्य।

सदस्य राजस्थान प्रदेश कांग्रेस कमेटी 1950। सदस्य राजस्थान विधान सभा 1952 से 62 तक। मंत्री राजस्थान कांग्रेस विधान सभा दल 1953–55 अध्यक्ष जिला कांग्रेस कमेटी जयपुर 1954–57। सदस्य अखिल भारतीय कांग्रेस कमेटी 1956–58। मंत्री विधान सभा क्लब–1959–61। राज्य मंत्री रह चुके है, राजस्थान सरकार के।

अभिरुचि–अंग्रेजी साहित्य का अध्ययन, टैनिस एवं बैडमिन्टन।

स्थायी पता–सगम, वांदीकुई जंक्शन।

श्री बीरवल (कांग्रेस) (वि.सं. 88)

निर्वाचन क्षेत्र–संगरिया, जिला श्री गंगानगर।

जन्म तिथि–1934।

जन्म स्थान–मिर्जेवाली, तहसील टीबी, जिला, श्री गंगानगर।

पिता–श्री रामकरण।

शिक्षा–मैट्रिक समकक्ष।

पत्नी–श्रीमती चावली देवी। 3 पुत्र एवं 2 पुत्रियां।

व्यवसाय–कृषि एवं पशुपालन।

1950 से कांग्रेस के सदस्य। सदस्य ग्राम पंचायत–1952। जनसेवी। आर्य-समाज के सिद्धांतों में आस्था। हरिजनोद्धार एवं रचनात्मक कार्यों में रुचि।

विशेष अभिरुचि-अध्ययन एवं ईश्वरोपासना।

थसायी पता–डाकघर मिर्जेवाली, रावतसर, जिला श्री गंगानगर।

श्री बृजवल्लभ वोहरा (जनसंघ) (वि.सं. 89)

निर्वाचन क्षेत्र–दीगोद, जिला कोटा ।

जन्म तिथि–माघ शुक्ल 15 संवत्, 1976 ।

जन्म स्थान–कैथून, तहसील लाडपुरा, जिला कोटा ।

पिता–श्री राधाकृष्ण ।

शिक्षा–मैट्रिक समकक्ष ।

पत्नी–श्रीमती केशरबाई । 4 पुत्र एवं 3 पुत्रियां ।

व्यवसाय–कृषि ।



उपसरपंच तहसील–1954 से 59 तक । सरपंच 1961 तक । चेयरमैन न्याय पंचायत 1964 तक ।

अभिरुचि-कृषि ।

स्थायी पता- कैथून लाडपुरा, जिला कोटा

श्री बृज सुन्दर शर्मा (कांग्रेस) (वि. सं. 90)

निर्वाचन क्षेत्र–बून्दी ।

जन्म तिथि–4 अक्टूम्बर 1919 ।

शिक्षा– बी. ए., एल एल. बी।

व्यवसाय– वकालत



विद्यार्थी काल में विद्यार्थी आन्दोलन के सक्रिय कार्यकर्ता। बून्दी राज्य में लोकपरिषद की स्थापना में सक्रिय भाग लिया । बून्दी नगर की नगरपालिका में प्रथम निर्वाचित अध्यक्ष संयुक्त राजस्थान के प्रथम मंत्रि मण्डल में विधि एवं पंचायत मंत्री । बृहत् राजस्थान की निर्माण अवधि में श्री जयनारायण व्यास के मंत्रिमण्डल एवं तत्पश्चात् श्री मोहनलाल सुखाड़िया के मंत्रिमंडल में शिक्षा, वन. राजस्व श्रम एवं शिक्षा मंत्रालय का कार्य देखा ।

राजस्थान इंटक के मंत्री एवं अध्यक्ष । राजस्थान के मजदूर आंदोलन के अग्रणी नेता । अध्यक्ष–राजस्थान संगीत एवं नाटक अकादमी पांच वर्षों तक । राजस्थान सरकार के चिकित्सा मंत्री रह चुके हैं ।

स्थायी पता–अशोक मार्ग, सी–स्कीम, जयपुर ।

श्री बृजेन्द्रपाल सिंह (निर्दलीय) (वि. सं. 91)

निर्वाचन क्षेत्र–करौली।

जन्म तिथि –26 अक्टूबर, 1926।

जन्म स्थान–करौली।

पिता–हिजहाईनेस महाराजा श्री गणेशपाल सिंह (करौली)।

शिक्षा–सीनियर कैम्ब्रिज।

पत्नी–श्रीमती धैर्यकुमारी।

व्यवसाय–कृषि।

राजनीतिक क्षेत्र में प्रवेश-1948। सदस्य स्टेट कोंसिल करौली–1948-49। सदस्य प्लानिंग बोर्ड राजस्थान 1958–61। सदस्य मिनरल एडवाइजरी बोर्ड राजस्थान–1953-6। सदस्य राजस्थान विधान सभा 1952 से। सदस्य स्टेट बोर्ड आफ प्रीजरवैशन आफ वाइल्ड लाइफ, राजस्थान।

विशेष अभिरुचि–चित्रकारी, फाटोग्राफी, अध्ययन, पर्यटन, टेनिस, आदि खेलकूद।

स्थायी पता–भंवर विलास, करौली।

श्री बृजप्रकाश गोयल (कांग्रेस) (वि. स. 92)

निर्वाचन क्षेत्र– हनुमानगढ़, जिला गंगानगर।

जन्म तिथि–29 मार्च 1929।

जन्म स्थान–हनुमानगढ़।

पिता–श्री नारायण दास।

शिक्षा–बी. एससी., एल एल. बी.।

पत्नी–श्रीमती चन्द्रावल।

व्यवसाय–वकालत



सदस्य, हनुमानगढ़ नगरपालिका 1954-1966। अध्यक्ष, नगरपालिका 1957 व 1964-1966।

जन सहयोग से अपने क्षेत्र में नेहरू मेमोरियल डिग्री कालेज तथा बच्चों के लिए नेहरू मेमोरियल चिल्ड्रन स्कूल का प्रारम्भ।

उप-मन्त्री रह चुके हैं राजस्थान सरकार।

अभिरुचि– जन सेवा।

स्थायी पता– नारायण निवास; हनुमानगढ़ जिला गंगानगर।

श्री भगवान दास शास्त्री (जनसंघ) (वि. सं. 93)

निर्वाचन क्षेत्र–अजमेर पश्चिम।

जन्म तिथि–25 जनवरी, 1922।

जन्म स्थान–हैदराबाद, जिला सिंध हैदराबाद

पिता–श्री ईसरदास शर्मा।

शिक्षा–मैट्रिक, साहित्य–विनोद।

पत्नी–श्रीमती ललिता देवी। पांच पुत्र एवं तीन पुत्रियां।

व्यवसाय–ज्योतिष।



जनसंघ दल में 1952 में। उपाध्यक्ष अजमेर नगर परिषद 1957।

स्थायी पता–नला बाजार, अजमेर।

श्री भीखा भाई (कांग्रेस) (वि. सं. .94)

निर्वाचन क्षेत्र – सागवाड़ा, जिला डूंगरपुर।

जन्म तिथि –28 अप्रेल, 1916।

जन्म स्थान – सागवाड़ा, जिला डूंगरपुर।

पिता – श्री धीवा भाई।

शिक्षा – बी. ए., एल एल. बी.।

पत्नी – श्रीमती सुखी देवी। 4 पुत्र एवं 4 पुत्रियां

व्यवसाय–वकालत।



मुन्सिफ मजिस्ट्रेट–1942। जिलादार–1945। राजनीति में प्रवेश–1948। सामाजिक कार्यकर्ता तथा वकील 1951 तक एवं डूंगरपुर राज्य में स्वायत्तशासन, स्वास्थ्य, शिक्षा तथा पंचायत राज के मन्त्री।

सदस्य, लोकसभा–1952। सदस्य, बैकवर्डक्लास कमीशन–1654। सदस्य संसदीय कार्यकारिणी–1954–55।

सदस्य, राजस्थान विधान सभा 1957 उपमन्त्री समाजकल्याण, सिंचाई एवं स्वास्थ्य विभाग। अन्तरांष्ट्रीय समाज कल्याण समिति में भारत के डैलीगेशन का प्रतिनिधित्व–1959। मन्त्री आयुर्वेद एवं सिंचाई विभाग–1960। पंचायत, वन व समाज कल्याण विभाग मन्त्री 1962। जेनेवा में आयोजित इन्टरनेशनल लेबर आर्गेनाइजेशन के 49वें सत्र में भारत के प्रतिनिधि–1965।

संप्रति–समाजकल्याण मंत्री राजस्थान सरकार।

स्थायी पता – मु. पो. सागवाड़ा, जिला डूंगरपुर।

श्री भीमसेन (कांग्रेस) (वि. सं. 95).

निर्वाचन क्षेत्र–लूणकरणसर, जिला बीकानेर।

जन्म तिथि – 5 मई, 1925।

जन्म स्थान – गांव बंधा, जिला बीकानेर।

शिक्षा – बी. ए., एल एल. बी.।

पत्नी – श्रीमती सुनीता बेनीवाल। 4 पुत्र एवं 2 पुत्रियां।

व्यवसाय–वकालत।



1950–52 प्रधान मन्त्री, जिला कांग्रेस, बीकानेर। 1952–54, 54–56 में क्रमशः राजस्थान प्रदेश कांग्रेस चुनाव एवं जांच समिति के अध्यक्ष। सदस्य, जिला कांग्रेस प्रबन्ध समिति, बीकानेर 1956–62। अध्यक्ष, जिला कांग्रेस कमेटी बीकानेर 1963–67।

सरपंच, तहसील पचायत, बीकानेर 1955–56। सदस्य, जिला विकास समिति 1955–59 अध्यक्ष जिला बोर्ड बीकानेर 1956–59। प्रमुख जिला परिषद बीकानेर 1959–61। पदेन सदस्य, पंचायत समिति बीकानेर व लूणकरणसर 1959 से।

सदस्य, राजस्थान जेल बोर्ड 1954–56। सदस्य क्षेत्रीय रेल उपभोक्ता सहकार समिति उत्तर रेल्वे 1958–62। अध्यक्ष, बीकानेर श्रमिक ठेका-सहकारी समिति 1963–66। सदस्य केन्द्रीय सहकारी बैंक लि. बीकानेर 1956–65 संस्थापक एवं मन्त्री लोक कल्याण परिषद, बीकानेर 1966। इंडियन रेडक्रास सोसायटी, बीकानेर शाखा 1956–56। अध्यक्ष, जिला भारत सेवक समाज बीकानेर 1959–61। जिला संयोजक, भारत कृषक समाज, बीकानेर 1962–67। सदस्य जनलेखा समिति राजस्थान विधान सभा 1957–63। अध्यक्ष, गृह समिति 1963–65। अध्यक्ष अधीनस्थ विधान सभा सम्बन्धी समिति 1965–66। राजस्थान विधान सभा सदस्य 1957 से। राजस्थान सरकार के उप–मन्त्री रह चुके हैं।

अभिरुचि – अध्ययन, बागवानी आदि।

स्थायी पता – गांव बंधा, पोस्ट बरेरा स्टेशन (बीकानेर)

डाक का पता – सादूल कालोनी, बीकानेर।

श्री भूरा लाल (कांग्रेस) (नि. सं. 96)

निर्वाचन क्षेत्र – शाहपुरा कोटड़ी, जिला भीलवाड़ा।

जन्म तिथि – संवत् 1982.

जन्म स्थान – फूलिया कलां, तहसील शाहपुरा, जिला भीलवाड़ा।

पिता – श्री गणेराम।

शिक्षा – प्राथमिक शिक्षा।

पत्नी – श्रीमती वा गी। 2 पुत्र एवं 1 पुत्री।

व्यवसाय – कृषि



कांग्रेस संस्था के सदस्य।

अभिरुचि – समाज सेवा एवं कृषि।

स्थायी पता – गांव फूलिया कलां वाया केकड़ी जिला भीलवाड़ा।

श्री भरोंसिह शेखावत (जनसंघ) (वि. सं. 97)

निर्वाचन क्षेत्र – किशनपोल, जयपुर।

जन्म तिथि – 23 मार्च 1923.

जन्म स्थान–खाचरियावास।

पिता–श्री देवीसिंह।

शिक्षा – मैट्रिक।

विवाहित।

व्यवसाय – कृषि।



सदस्य, राजपूत सभा एवं क्षत्रिय महासभा। सदस्य, राजस्थान विधान सभा 1952 से। विधान सभा में जनसंघ दल के नेता 1962 से।

संप्रति, विधान सभा की राजकीय उपक्रम समिति के सभापति।

विशेष अभिरुचि – पर्यटन एवं अध्ययन।

स्थायी पता – सी–6, एम. एल. एज. क्वार्टर्स, जयपुर।

श्री मजलिस खां (कांग्रेस) (वि. स. 98)

निर्वाचन क्षेत्र–कामा, जिला भरतपुर ।

जन्म तिथि–16 अक्टूबर, 1923 ।

जन्म स्थान–ग्राम सबलाना, जिला भरतपुर ।

पिता–श्री छोटे खां ।

शिक्षा–हाई स्कूल । ग्राम विकास, कृषि एवं बांध निर्माण कार्यों में प्रशिक्षण प्राप्त ।

पत्नी–श्रीमती सायरा । 3 पुत्र एवं 3 पुत्रियां ।

व्यवसाय–कृषि एवं पशुपालन ।



सदस्य, जिला कांग्रेस कार्यकारिणी 1962 । सदस्य, प्रदेश कांग्रेस कमेटी 1940–1952 । भरतपुर एवं अलवर क्षेत्र में आचार्य विनोबा भावे के साथ मेवों तथा पुरुषार्थियों के पुनर्वास में सामाजिक कार्यकर्ता के रूप में कार्य किया । ग्राम सेवक, दिसम्बर, 1953–1959 । खाद निरीक्षक, कृषि विभाग 1960–61 । एक वर्ष कृषि विकास अधिकारी का कार्य ।

अभिरुचि – जन सेवा एवं कृषि ।

स्थायी पता – ग्राम खोहरा, तहसील कामा, डाकखाना कैथवाड़ा, जिला भरतपुर ।

श्री मथुरादास माथुर (कांग्रेस) (वि.सं. 99)

निर्वाचन क्षेत्र–डीडवाना, जिला नागौर।

जन्म तिथि–सन् 1918.

जन्म स्थान– जोधपुर ।

शिक्षा– बी. ए., एल-एल. बी. ।



1940 में जोधपुर में सविनय अवज्ञा आन्दोलन में गिरफ्तार। भारत छोडो आन्दोलन के सम्बन्ध में पुनः गिरफ्तार 1942–45 । 1947 में सामन्तवाद के विरुद्ध आंदोलन में पुनः जेल यात्रा ।

जोधपुर राज्य में शिक्षा एवं स्वास्थ्य मंत्री–1948–49। राजस्थान में शिक्षा एवं स्वास्थ्य मंत्री 1950–52। प्रथम आम चुनाव में लाडनूं क्षेत्र से राजस्थान विधान सभा के सदस्य निर्वाचित। राजस्थान विधान सभा में मुख्य सचेतक तथा सभापति, प्राक्कलन समिति एवं जन लेखा समिति। राजस्थान प्रदेश कांग्रेस के मंत्री भी चुने गये।

सदस्य, लोक सभा 1957–1962 नागौर क्षेत्र से। सदस्य, प्राक्कलन समिति, लोक सभा।

अफ्रेशिया भावनात्मक एकता समिति के प्रतिनिधि मंडल का सोवियत रूस की यात्रा के समय नेतृत्व–1959। फ्रेंच गायना अफ्रीका की यात्रा के समय प्रतिनिधि मंडल के उप-नेता–1960।

राजस्थान प्रदेश कांग्रेस कमेटी के अध्यक्ष–1960–62। तृतीय आम चुनाव नागौर जिला के लाडनूं क्षेत्र से राजस्थान विधान सभा के सदस्य निर्वाचित। राजस्थान सरकार के गृह, विधि, सार्वजनिक निर्माण, कारावास, योजना, राजकीय उपक्रम तथा यातायात विभाग के मन्त्री–1962–67।

वित्त, योजना एवं राजकीय उपक्रम मंत्री रह चुके हैं।

स्थायी पता– के–17, मालविया मार्ग, सी स्कीम, जयपुर।

श्रीमती मदनकौर (कांग्रेस) (वि. सं. 103)

निर्वाचन क्षेत्र- पचपदरा, जिला जोधपुर।

जन्म तिथि-12 सितम्बर 1935.

जन्म स्थान-जोधपुर।

पिता-श्री गोकलदास।

शिक्षा- एम. ए.।

पति- श्री मोहन चौधरी। 2 पुत्र एवं 1 पुत्री।

अध्यक्ष, समाज कल्याण परियोजना खंड, जोधपुर 1656-1959। सदस्य, बालेश्वर पंचायत समिति 1960-61। अवैतनिक परिवार नियोजन शिक्षा नेत्री 1963-से।

सदस्य, जिला परिषद्, बाड़मेर 1965 से। अध्यक्ष, जिला कांग्रेस कमेटी बाड़मेर-1964।

विशेष अभिरुचि- शिक्षा एवं समाज सेवा।

स्थायी पता- 414 सी. रोड सरदारपुरा, नेहरू पार्क जोधपुर।

कैप्टिन ठा. श्री मदनसिंह दांता (निर्दलीय) (वि. सं. 101)

निर्वाचन क्षेत्र—दांता रामगढ़ जिला सीकर।

जन्म तिथि—अप्रेल, 1919.

जन्म स्थान— विजयपुरा वर्तमान दांता जिला सीकर।

पिता— ठा. श्री गंगासिंह दांता।

शिक्षा— डिप्लोमा।

पत्नी—श्रीमती नन्दकुंवर। पुत्र 5 एवं 2 पुत्रियां।

व्यवसाय— कृषि।



अध्यक्ष, राम राज्य परिषद्—1948।
अध्यक्ष, भूस्वामी संघ 1955।
अध्यक्ष, जनसंघ, 1957।
जनसंघ की सदस्यता से त्याग-पत्र 8-4-1969.
विदेशी युद्धों में भाग 3 वर्ष तक।

अभिरुचि— देश सेवा एवं ईश्वर भक्ति।

स्थायी पता— ग्राम दांता, तहसील दांता, जिला सीकर।

श्री मदनसिंह (कांग्रेस) (वि. सं. 102)

निर्वाचन क्षेत्र–सिरोही, जिला सिरोही ।

जन्म तिथि–19 अगस्त, 1926.

जन्म स्थान–ग्राम भेव, जिला सिरोही ।

पिता–श्री डूंगरसिंह।

शिक्षा–मैट्रिक समकक्ष ।

पत्नी–श्रीमती चन्द्रकुंवर । पुत्र 2 एवं पुत्रियां 2 ।

व्यवसाय–कृषि ।



सरपंच तहसील 1960 । उप–प्रधान 1961 । प्रधान, 1963-67 ।

अभिरूचि–देश सेवा एवं कृषि ।

स्थायी पता–ग्राम भेव, तहसील शिवगंज, जिला सिरोही ।

श्री मनफूलसिंह (कांग्रेस) (वि. सं. 104)

निर्वाचन क्षेत्र–सूरतगढ, जिला श्री गंगानगर ।

जन्म तिथि–14 नवम्बर 1926 ।

जन्म स्थान–श्री गंगानगर ।

पिता–श्री मोटाराम चौधरी ।

शिक्षा–एफ. ए., हिन्दी प्रभाकर ।

पत्नी–श्रीमती कौशल्या देवी । पुत्र 1 एवं पुत्रियां 4 ।

व्यवसाय–कृषि ।



सदस्य, राजस्थान विधान सभा 1952–57 तथा 1962 से।

राजस्थान सरकार में उप-मंत्री तथा राज्य मंत्री रह चुके हैं।

अभिरुचि–सार्वजनिक कार्य ।

स्थायी पता–फार्म हाउस, हीरापुरा, अजमेर रोड, जयपुर ।

श्री मनोहर सिंह महता (निर्दलीय) (वि. सं. 105)

निर्वाचन क्षेत्र–मांडलगढ़, जिला चित्तौड़गढ़ ।

जन्म तिथि–श्रावण शुक्ला 8, संवत् 1968 ।

जन्म स्थान–बसी, जिला चित्तौड़गढ़ ।

पिता–श्री इन्द्रचन्द ।

शिक्षा–मैट्रिक ।

पत्नी–श्रीमती विमला मेहता । पुत्र 1 पुत्रियां 2 ।



मंत्री, किसान सहकारी समिति लि., दीगोद सन् 1944 से ।

मंत्री, राजस्थान प्रदेश नशाबन्दी समिति सन् 65 से । सदस्य, मेवाड़ प्रजामंडल कार्यकारिणी 44–51 । तत्पश्चात् राजनैतिक दल का परित्याग कर सर्वोदय कार्य में संलग्न ।

अभिरुचि–मद्यनिषेध एवं राज्य से शराब की आय छुड़वाना ।

स्थायी पता–पो. सांगानेर, जिला भीलवाड़ा (राजस्थान) ।

श्री महेन्द्र कुमार (कांग्रेस) (वि.सं. 106)

निर्वाचन क्षेत्र–पाड़वा जिला डूंगरपुर।

जन्म तिथि–सन् 1930।

जन्म स्थान-पाल कोलखण्डा, जिला डूंगरपुर।

पिता–श्री बालाजी परमार।

शिक्षा–विशारद्।

पत्नी–श्रीमती लक्ष्मी देवी, श्रीमती चम्पा देवी परमार। 3 पुत्रियां।

व्यवसाय–कृषि।



अध्यापक 1946-56। वार्डन सन् 1957-65। निरीक्षक राजस्थान सेवासंघ स्कूल 1965–66।

अभिरुचि–आदिवासी संगठन, खेलकूद।

स्थायी पता–गांव सुरेला, पोस्ट माण्डल, तहसील, सागवाडा, जिला डूंगरपुर।

श्री महेन्द्रसिंह हाड़ा (जनसंघ) (वि. सं. 107)

निर्वाचन क्षेत्र–पीपल्दा, जिला कोटा।

शिक्षा–इन्टरमीजियट।

व्यवसाय–कृषि।



उप सरपंच, एवं सदस्य, ग्राम पंचायत बड़ोद।
उप प्रधान, पंचायत समिति सुलतानपुर।
सदस्य, राजस्थान विधान सभा 1952 से।

स्थायी पता–ग्राम गांवडी, तहसील दीगोद, पो. बड़ोद, जिला कोटा।

श्री महेन्द्रसिंह पंवार (स्वतन्त्र पार्टी) (वि. सं. 108)

निर्वाचन क्षेत्र–गांधीनगर जयपुर शहर।

जन्म तिथि –10 अगस्त, 1918।

जन्म स्थान–अजमेर।

पिता–रावसाहब श्री फतेहसिंह पंवार।

शिक्षा–बी. एससी., एलएल. बी.।

पत्नी–श्रीमती चन्द्रमुखी 'चित्रा'। पुत्रियां 2।

व्यवसाय–वकालत एवं कृषि।

सदस्य, केन्टोनमेन्ट बोर्ड नसीराबाद–1948-51। सदस्य, विधान सभा, अजमेर राज्य 1952 से 1956। सदस्य, विधान सभा, राजस्थान 1956–62 तथा 1967 से।

वाइस प्रैसीडेन्ट, जयपुर नगर म्यूनिसिपल काउन्सिल–1954।

सदस्य, भारतीय राष्ट्रीय महासभा 1932–48। सदस्य, सोशलिस्ट पार्टी 1948-50। सदस्य, स्वतन्त्रपार्टी 1962। सदस्य, इंडियन काउन्सिल आफ वर्ल्ड अफेयर्स 1956।

सत्याग्रह आन्दोलन में जेल यात्रा 1932–33, द्वितीय महायुद्ध के दौरान भारतीय सेना आर्डीनेन्स कोर में वर्मा युद्ध क्षेत्र में सेवा 1941–43।

अभिरुचि–सामाजिक एवं ऐतिहासिक अध्ययन तथा संगीत।

प्रकाशन–समाजवाद क्यों ?–1949। कान्स्टीट्यूशन फोर अजमेर मारवाडा ए न्यू एप्रोच–1951।

स्थायी पता–एन्डर्सन रोड, नसीराबाद (राजस्थान)।

श्री माधोसिंह (कांग्रेस) (वि.सं. 109)

निर्वाचन क्षेत्र-आहोर जिला जालोर।

जन्म तिथि-18 नवम्बर, 1922।

जन्म स्थान-जालोर।

पिता-श्री सोबतसिंह।

शिक्षा-डिप्लोमा मेयो कॉलेज।

पत्नी-श्रीमती समुद्रकंवर। पुत्र 3 एवं पुत्रियां 2।

व्यवसाय-कृषि।



सदस्य, राजस्थान विधानसभा 1952-1957 एवं 1967 से। सदस्य, प्रांतीय कांग्रेस कमेटी एवं अखिल भारतीय कांग्रेस। राजस्थान सरकार के उपमन्त्री रह चुके हैं।

अभिरुचि-यात्रा।

स्थायी पता-भैंसवड़ा, जिला जालोर।

श्री मानसिंह (निर्दलीय) (वि. सं. 110)

निर्वाचन क्षेत्र–कुम्हेर, जिला भरतपुर।

जन्म तिथि – 5 दिसम्बर, 1921।

जन्म स्थान – भरतपुर।

पिता – स्व. हिजहाईनेस महाराजा किशन सिंह, भरतपुर।

शिक्षा – लन्दन मैट्रिक, मैकेनिकल इन्जीनीयरिंग, सैनिक प्रशिक्षण सैनिक अकादमी इंगलैंड।

पत्नी – रानी श्रीमती अजय कौर। पुत्रियां 3।

व्यवसाय – कृषि।



मन्त्री, भरतपुर राज्य सरकार 1946–47। सदस्य, राजस्थान विधान सभा 1952 से। सदस्य, वन्यजी व वन्य पशु संरक्षण मंडल, भ्रष्टाचार विरोधी समिति एवं प्रशासनिक सुधार समिति। सदस्य, कृषिकर लोक पार्टी 1952–54, सदस्य कांग्रेस–1954–56। निर्दलीय–1965–58। सदस्य स्वतंत्र पार्टी 1958–66। निर्दलीय–1966।

सदस्य, भरतपुर क्लब एवं दिल्ली जीमखाना क्लब। द्वितीय विश्वयुद्ध के दौरान सैकण्ड रायल लान्सर्स में सेवा दिसम्बर, 1945 तक।

अभिरुचि – समाज सेवा एवं कृषि।

स्थायी पता – मोती झील, भरतपुर।

श्री मुकुट बिहारी लाल गोयल (संसोपा) (वि.सं. 111)

निर्वाचन क्षेत्र—बयाना, जिला भरतपुर।

जन्म तिथि— 13 अप्रेल, 1928।

पिता— श्री प्यारेलालजी गोयल।

शिक्षा— बी. ए., एल एल. बी., साहित्य विशारद।

पत्नी— श्रीमती महादेवी गोयल। 3 पुत्र एवं 2 पुत्रियां।

व्यवसाय— वकालत



सदस्य, हिन्दी साहित्य समिति भरतपुर।

सदस्य, भरतपुर राज्य प्रजा परिषद् 1940–57। भारत छोड़ो आन्दोलन में सक्रिय भाग तथा जेल यात्रा 1942। प्रजा परिषद् भरतपुर द्वारा बेगार आन्दोलन में भ तथा आजाद हिन्द दल के संस्थापक सदस्य—1943–46। हरिजनों के लिये रात्रि पाठशालाओं का संचालन 1943–46।

राजस्थान विद्यार्थी कांग्रेस, भरतपुर विद्यार्थी कांग्रेस तथा नेशनल यूनियन ऑफ स्टूडेन्ट्स के संगठनकर्ता।

भरतपुर प्रजा परिषद् के बेगार विरोधी आन्दोलन में सक्रिय भाग व भरतपुर किले पर सत्याग्रह के समय रियासती हुकूमत द्वारा ऊपर से मोटर निकाले जाने से घायल और गिरफ्तार 1947।

राजस्थान युवक कांग्रेस के संगठक— 1957 तक।

समाजवादी पार्टी में सम्मिलित—1958। समाजवादी दल द्वारा आयोजित जन-आन्दोलन में गिरफ्तार—1958–59। भूमिहीन आन्दोलन में पुनः जेल यात्रा—1960

सदस्य, राजस्थान विधान सभा—1962 से।

अभिरुचि— अध्ययन, अछूतोद्धार, भ्रष्टाचार निवारण, राष्ट्रभाषा का उत्थान तथा मद्यनिषेध।

स्थायी पता— मुहल्ला मोरी चारबाग—भरतपुर।

श्री मुल्कराज थिंद (कांग्रेस) (वि.सं. 112)

निर्वाचन क्षेत्र–रायसिंहनगर, जिला श्री गंगानगर।

जन्म तिथि– 1 अक्तूबर, 1931।

जन्म स्थान– लायलपुर–पाकिस्तान।

पिता– श्री रखाराम।

शिक्षा– एफ. ए.।

पत्नी– श्रीमती रामप्यारी। पुत्र 3 एवं 5 पुत्रियां।

व्यवसाय– कृषि।



अध्यक्ष, जिला हरिजन सुधार समिति 1954-55। प्रधान, दलित सेवा संघ बीकानेर 1955-58। सदस्य, म्यूनिसिपल बोर्ड गजसिंहपुर– 1957–61। मंत्री, युवक कांग्रेस कमेटी–1958–60। संयुक्त मंत्री, कांग्रेस संगठन राजस्थान अनुसूचित जाति सेवा संघ 1963–65। सदस्य, प्रांतीय कांग्रेस कमेटी–1965–68 मंत्री, संगठन अनुसूचित जाति सेवासंघ 1965–67 तथा महामंत्री संगठन अनुसूचित जाति सेवा संघ-1967-68 राजस्थान सरकार के उपमन्त्री रह चुके हैं।

अभिरुचि– कृषि।

स्थायी पता– गजसिंहपुर, जिला श्रीगंगानगर।

श्री मूलचन्द डागा (कांग्रेस) (वि. सं. 113)

निर्वाचन क्षेत्र–पाली, जिला पाली।

जन्म तिथि–18 जुलाई, 1919

जन्म स्थान–पाली।

पिता–श्री वीरचन्द डागा।

शिक्षा–बी. ए., एलएल. बी.।

पत्नी–श्रीमती पुष्पा देवी डागा। पुत्र 1 एवं पुत्रियां 5।

व्यवसाय– वकालत।



सदस्य, राजस्थान विधान सभा 1957 एवं 1962। अध्यक्ष, नगरपालिका पाली 1961–1966।

संप्रति–लोक सभा सदस्य।

अभिरुचि– समाज सेवा एवं अध्ययन।

स्थायी पता– ओझाजी का वास, पाली।

श्री मूलचन्द कटेवा (कांग्रेस) (वि. सं. 114)

निर्वाचन क्षेत्र–पिलानी, जिला झुन्झुनूं ।

जन्म तिथि–13 अगस्त 1920

जन्म स्थान–बख्तावरपुरा, जिला झुन्झुनूं ।

पिता–श्री लक्ष्मीनारायण ।

शिक्षा–नौवीं कक्षा तक ।

पत्नी–श्रीमती दुर्गादेवी । पुत्र 4 एवं पुत्रियां 2 ।

व्यवसाय–कृषि एवं व्यापार ।

सरपंच बख्तावरपुरा ग्राम पंचायत 1943-60 । उपप्रधान, पंचायत समिति चिड़ावा-1960–61 । प्रधान, पंचायत समिति 1961–67 ।

अभिरुचि–कृषि ।

स्थायी पता–ग्राम व पोस्ट बख्तावरपुरा, जिला झुन्झुनूं ।

श्री मेघराज पंवार (भा. क्रा. दल) (वि. सं. 115)

निर्वाचन क्षेत्र—चूरू।

जन्म तिथि—आश्विन शुक्ला 4, संवत् 1974।

जन्म स्थान—चूरू।

पिता—श्री गणेशराम पंवार।

शिक्षा—हिन्दी, अंग्रेजी का सामान्य ज्ञान।

पत्नी—श्रीमती मोहनी देवी। 6 पुत्र एवं 4 पुत्रियां।

व्यवसाय— कृषि एवं गोपालन।



चेयरमैन, नगरपालिका चूरू 1961। चेयरमैन, ग्रामीण औद्योगीकरण परियोजना चूरू 1963-66। चेयरमैन, मार्केटिंग कोआपरेटिव सोसाइटी चूरू तथा चेयरमैन चूरू जिला भारत सेवक समाज 1958-1962। मंत्री, चूरू जिला कांग्रेस कमेटी—1957। सदस्य, प्रांतीय कांग्रेस कमेटी राजस्थान। चेयरमेन गांधी आश्रम सुजानगढ़। सदस्य, जिला एवं तहसील विकास समिति चूरू। सदस्य, चूरू जिला अकाल सहायता कार्य, असेसर, एडीशनल सेशन जजेज कोर्ट, चूरू। सदस्य, समाज सेवा समिति पंचायत समिति रतननगर। सदस्य, विद्युतीकरण एवं औद्योगीकरण समिति जिला परिषद् चूरू। सदस्य, पंचायत समिति, रतननगर।

अभिरुचि—राजस्थानी लोकगीतों का संग्रह।

स्थायी पता—डाकखाना—चूरू।

श्री मोतीलाल (स्वतंत्र) (वि. सं. 116)

निर्वाचन क्षेत्र–रेवदर (सिरोही)।

जन्म तिथि–20 दिसम्बर 1931।

जन्म स्थान–कालन्द्री, जिला सिरोही।

पिता–श्री बुलाराम।

शिक्षा–हायरसैकेण्ड्री। बी. एस. टी. सी, प्रशिक्षण प्राप्त।

पत्नी–श्रीमती फूलवंती देवी। 4 पुत्र एवं 1 पुत्री।



अध्यापक, सन् 1952–1967। सदस्य, स्वतंत्र पार्टी एवं सिरोही दलित वर्गीय सभा।

अभिरुचि–जन सेवा।

स्थायी पता–बोड़ा वास, कालन्द्री, जिला सिरोही।

श्री मोहनलाल मोदी (कांग्रेस) (वि. सं. 117)

निर्वाचन क्षेत्र—नीम का थाना, जिला सीकर।

जन्म तिथि—आश्विन शुक्ला 15, संवत् 1981।

जन्म स्थान—नीम का थाना, जिला सीकर।

पिता—श्री चौथमलजी मोदी।

शिक्षा—माध्यमिक।

पत्नी—श्रीमती मायादेवी। पुत्र 4 एवं पुत्रियां 3।

व्यवसाय—व्यापार।



सदस्य, नगरपालिका, नीम का थाना 1961 से। उपाध्यक्ष, सीकर सहकारी होलसेल उपभोक्ता भंडार 1966 से।

अभिरुचि—जनसेवा, सार्वजनिक तथा औद्योगिक विकास।

स्थायी पता—नीमका थाना, जिला सीकर।

श्री मोहनलाल सुखाड़िया (कांग्रेस) (वि.सं. 118)

निर्वाचन क्षेत्र–उदयपुर ।

जन्म तिथि–31 जुलाई, 1916 ।

जन्म स्थान–झालावाड़ ।

पिता–श्री पुरुषोत्तम ।

शिक्षा–इलेक्ट्रिकल इंजीनीयरिंग ।

पत्नी–श्रीमती इंदुवाला सुखाड़िया । ? पुत्र एवं 5 पुत्रियां ।



विद्यार्थी जीवन में एक उच्च कोटि के वक्ता एवं खिलाड़ी । पिता श्री पुरुषोत्तमजी अपने समय के एक प्रसिद्ध क्रिकेट के खिलाड़ी रहे तथा उन्हीं के नाम पर दी हिन्दू जीमखाना वोम्बे द्वारा दी पुरुषोत्तम शील्ड टूर्नामेंट कराये जाते हैं ।

मेवाड़ राज्य प्रजा मण्डल में विद्यार्थी एवं श्रमिक आन्दोलनों में सक्रिय भाग 1939 से । भारत छोड़ो आन्दोलन में जेल । भूतपूर्व मेवाड़ राज्य में मंत्री-सार्वजनिक निर्माण, नागरिक रसद विभाग आदि–1945 विकास मंत्री, राजस्थान–1948 । सदस्य, राजस्थान विधान सभा 1952 से निरन्तर । 26 अप्रेल, 1951 से 3 मार्च, 1952 तक नागरिक रसद, कृषि एवं सिंचाई मंत्री । 4 मार्च, 1952 से 12 नवम्वर, 1954 तक कृषि, राजस्व एवं अकाल सहायता मंत्री । मुख्य मंत्री, 13 नवम्वर, 1954 से 13 मार्च, 1967, राजस्थान में राष्ट्रपति शासन से पूर्व तक । पुनः मुख्य मंत्री, 26 अप्रेल, 1967 से से 8 जुलाई, 1971 तक ।

राजस्थान में भू-सुधार कार्यक्रम और पंचायती राज की स्थापना के प्रेरणा स्रोत, सुनियोजित विकास एवं औद्योगीकरण के साथ ही शिक्षा के प्रसार के लिये क्रियाशील, 1961 से अखिल भारतीय कांग्रेस की कार्यकारिणी के मनोनीत सदस्य ।

प्रकाशन–हमारी प्रशासनिक समस्याएं । राजनैतिक, आर्थिक तथा सामाजिक विषयों पर लेख आदि ।

अभिरुचि–क्रिकेट तथा इन्डोर गेम्स, सामाजिक विषयों का अध्ययन ।

स्थायी पता–8–सिविल लाइन्स, जयपुर।

श्री मुहम्मद उस्मान (कांग्रेस) (वि.सं. 119)

निर्वाचन क्षेत्र-नागौर।

जन्म तिथि–1928।

जन्म स्थान–वासनी, जिला नागौर।

पिता–श्री हाजी गुलाम हुसैन।

शिक्षा–माध्यमिक स्तर।

विवाहित। पुत्र 4 एवं पुत्रियां 4।

व्यवसाय–व्यापार।



सरपंच, ग्राम पंचायत, वासनी 1960 से। उप-प्रधान, पंचायत समिति, नागौर।

अभिरुचि–समाज सेवा।

स्थायी पता–सरपंच, वासनी, पो. बमसनी, जिला नागौर।

श्री यशवन्त सिंह नाहर (कांग्रेस) (वि.सं. 120)

निर्वाचन क्षेत्र–बनेड़ा, जिला भीलवाड़ा।

जन्म तिथि–25 अक्टूबर, 1913।

जन्म स्थान–मांडलगढ़, जिला भीलवाड़ा।

पिता–श्री मोतीलाल नाहर।

शिक्षा–बी.ए., एल.-एल.बी., विशारद।

विवाहित। 3 पुत्र एवं 5 पुत्रियां।

व्यवसाय–वकालत।



उपाध्यक्ष, नगरपालिका, भीलवाड़ा। जिला प्रमुख, भीलवाड़ा सन् 65 से। अध्यक्ष, नवयुग विद्यामंदिर, भीलवाड़ा, सदस्य, महेन्द्र मिडिल स्कूल, आजीवन सदस्य, राजस्थान विश्व विद्यापीठ।

सम्प्रति, विशेषाधिकार समिति के सभापति।

प्रकाशन–गद्य गीत पत्रों में प्रकाशित।

अभिरुचि–ललित कला एवं साहित्य।

स्थायी पता–एड्वोकेट, भीलवाड़ा।

श्री रघुनाथ विश्नोई (कांग्रेस) (वि. सं. 121)

निर्वाचन क्षेत्र—सांचोर जिला—जालोर।

जन्म तिथि—15 मई, 1927।

जन्म स्थान—मुंजासर, जिला जोधपुर।

पिता—श्री फूलाराम विश्नोई।

शिक्षा—बी. ए., एल-एल. बी.

पत्नी—श्रीमती मीरादेवी। 2 पुत्र एवं 3 पुत्रियां।

व्यवसाय—कृषि एवं वकालत।



सन् 1950 से ग्रामीण क्षेत्रों में किसान मजदूर संगठनों में कार्य। सदस्य, जिला कांग्रेस कमेटी 1953–56। सदस्य, प्रदेश कांग्रेस कमेटी, 1956 से। अध्यक्ष, जिला कांग्रेस कमेटी जालोर सन् 1957–1962। सम्प्रति, अधीनस्थ विधान समिति के सभापति।

अभिरुचि-समाज सेवा।

स्थायी पता—तहसील सांचोर, पो. सांचोर वाया रानीवाड़ा, जिला जालोर।

मेजर रघुवीर सिंह बिसाऊ (स्वतंत्र पार्टी) (वि. सं. 122)

निर्वा न क्षेत्र–खेतड़ी, जिला–झुन्झुनू ।

जन्म तिथि–28 जनवरी, 1916 ।

जन्म स्थान–बिसाऊ, जिला झुंझुनू ।

पिता–श्री ले. क. रावल बिसनसिंहजी बिसाऊ ।

शिक्षा–डिप्लोमा एवं 4 वर्ष आक्सफोर्ड ।

विवाहित । 2 पुत्र 1 पुत्री ।

व्यवसाय–व्यापार ।



सदस्य, राजस्थान विधान सभा 1952–57 एवं 1962 से पुनः । अध्यक्ष, जिला स्वतंत्र पार्टी, झुंझुनू । विधान सभा की सदस्यता से त्याग-पत्र–8-2-1969.

स्थायी पता–बिसाऊ हाउस, जयपुर ।

गोशराम ओला (कांग्रेस) (वि. सं. 122)

निर्वाचन क्षेत्र–खेतड़ी, जिला झुंझुनूं।

जन्म तिथि–30 जुलाई, 1927

जन्म स्थान–गांव अरड़ावता, जिला झुंझुनूं।

पिता–चौधरी श्री मगलाराम।

शिक्षा–मैट्रिक।

पत्नी–श्रीमती शेरबाई। 2 पुत्र एवं 1 पुत्री।

व्यवसाय–कृषि।



हरिजनों तथा सैनिकों के लिये देहात में कन्या पाठशालाओं का संचालन। अवैतनिक रिक्रूटिंग अधिकारी, झुंझुनूं 1952 से। सरपंच, पंचायत 1948–52। सदस्य, जिला बोर्ड, झुंझुनूं। प्रमुख जिला परिषद्, झुंझुनूं 1960 से। सदस्य, राजस्थान सोलजर्स बोर्ड। सदस्य अखिल भारतीय कांग्रेस। अध्यक्ष, राष्ट्रीय रक्षा कोष समिति, जिला झुन्झुनूं। सदस्य, राजस्थान विधान सभा 1962–67। खेतड़ी निर्वाचन क्षेत्र से विधान सभा के उप–चुनाव में पुनः निर्वाचित 30-6-69।

अभिरुचि–देहात में शिक्षा, हरिजनोत्थान तथा सैनिकों और उनकी विधवाओं को सहायता में।

स्थायी पता–गांव अरड़ावता, डाक घर चिड़ावा, जिला झुंझुनूं।

श्री रतन लाल रोन (कांग्रेस) नि. सं. 124)

निर्वाचन क्षेत्र–चौरासी, जिला डूंगरपुर।

जन्म तिथि–24 जनवरी, 1923।

जन्म स्थान–डूंगरपुर।

पिता–श्री रामा जी।

शिक्षा–हिन्दी साहित्य विशारद।

पत्नी–श्रीमती कमला। पुत्र 4 एवं 2 पुत्रियां।

व्यवसाय–कृषि।



अध्यापक 1946–1950। कार्यालय मन्त्री, जिला कांग्रेस कमेटी, डूंगरपुर 1950–53। ग्राम सेवक, 1953–1962। संसद सदस्य, 1962–66। सदस्य, राजस्थान विधान सभा 1967। सदस्य, भारतीय कांग्रेस 1950 से।

अभिरुचि–समाज सेवा एव आदिवासी संगठन कार्य।

स्थायी पता–पो पाल, गंधवा, जिला डूंगरपुर।

श्री राजेश्वर सिंह (स्वतन्त्र पार्टी) (वि. सं. 125)

निर्वाचन क्षेत्र–चौमू, जिला जयपुर।

जन्म तिथि–1 सितम्बर, 1931।

जन्म स्थान–जयपुर।

पिता–स्व. महारावल संग्राम सिंह।

शिक्षा–एम. ए. कैम्ब्रिज विश्वविद्यालय इंगलैंड।

विवाहित। 2 पुत्र।

व्यवसाय–कृषि एवं व्यवसाय।



अस्वस्थता के कारण राजस्थान विधान सभा की सदस्यता से दिनांक 1 नवम्बर, 1967 को त्यागपत्र दे दिया।

स्थायी पता–सामोद हाउस गंगापोल, जयपुर।

श्री रामकिशोर व्यास (कांग्रेस) (वि. सं. 125)

निर्वाचन क्षेत्र—चौमूं, जिला जयपुर।

जन्म तिथि—मई 1908

जन्म स्थान—जयपुर।

पिता—श्री लादूराम जी व्यास।

शिक्षा—बी. ए. एल एल. बी.

विधुर। चार पुत्र तथा एक पुत्री।

व्यवसाय—वकालत।



संयुक्त मन्त्री, सनातन धर्म मण्डल कई वर्ष तक। जयपुर मुख्य न्यायालय के एडवोकेट 1935। मन्त्री, जयपुर बार एसोशियेसन 1944-47। सदस्य, नगरपालिका जयपुर 1938-52। अध्यक्ष, नगरपालिका जयपुर 1950-52 तथा जयपुर राज्य केन्द्रीय परामर्शदाता मन्डल के लिए नगरपालिका द्वारा निर्वाचित। तदन्तर जयपुर प्रतिनिधि सभा के लिये निर्वाचित, प्राध्यापक, लॉ कालेज 1949-52। उद्योग विकास एवं चिकित्सा मंत्री तथा उपनेता राज. का. वि. सभादल 1952। मंत्रिमण्डल से त्याग पत्र—1953 पुनः गृह मन्त्री, राजस्थान सरकार 1954-1962। कुलपति, हिन्दी साहित्य सदावर्त जयपुर अनेक वर्षों तक। अध्यक्ष, जयपुर विकास न्याय 1964-67। अध्यक्ष, जयपुर शहर कांग्रेस 1966-67। सदस्य, राजस्थान प्रदेश कांग्रेस, प्रदेश संसदीय मण्डल, अखिल भारतीय कांग्रेस तथा अनेक शिक्षा एवं सांस्कृतिक सस्थाओं के अध्यक्ष। राजस्थान विधान सभा चौमूं नि. क्षेत्र से उप-चुनाव में पुनः निर्वाचित, अप्रेल 1968। राजस्व मन्त्री राजस्थान सरकार जून 1968 से 8 जुलाई 1971 तक।

संप्रति—स्वास्थ्य मंत्री राजस्थान-सरकार

स्थायी पता—चार दरवाजा मोती कटला खन्डार का रास्ता, जयपुर।

श्री रामकिशन (संसोपा) (वि. सं. 126)

निर्वाचन क्षेत्र–वैर, जिला भरतपुर।

जन्म तिथि–15 मार्च 1928.

जन्म स्थान–ग्राम मूंडिया ललता, तहसील वैर, जिला भरतपुर।

पिता–श्री भोलेराम।

शिक्षा–हिन्दी अंग्रेजी का ज्ञान।

पत्नी–श्रीमती कृष्णा देवी। पुत्र 4 एवं पुत्री 1।

व्यवसाय–कृषि।



नेता संयुक्त समाजवादी पार्टी विधायक दल 1962 से। प्रमुख, जिला परिषद भरतपुर 1964 से। सदस्य, विधान सभा 1962 से अध्यक्ष, संयुक्त सोशलिस्ट पार्टी 1958-62 सदस्य, राष्ट्रीय समिति 1958 से 64 तक तीन बार। स्वतंत्रता से पूर्व सन् 1948 तक सदस्य, प्रजा मंडल भरतपुर व अखिल भारतीय कांग्रेस।

अभिरुचि–प्राचीन साहित्य एवं अर्थ शास्त्र का अध्ययन।

प्रकाशन–हमने कांग्रेस क्यों छोड़ी–सन 1948 तथा समाचार पत्रों में विविध लेख।

स्थायी पता–अनाह दरवाजा, भरतपुर।

श्री रामकुमार नंदवाना (कांग्रेस) (वि. सं. 127)

निर्वाचन क्षेत्र चित्तौड़गढ़।

जन्म तिथि—15 मार्च, 1928

निधन तिथि—16 दिसम्बर, 1971

जन्म स्थान—पीपलदा जिला कोटा।

पिता—श्री जुगलकिशोर।

शिक्षा—हाईस्कूल एवं हिन्दी विशारद।

पत्नी—कमला देवी नंदवाना। पुत्र 1 एवं पुत्रियां 2।

व्यवसाय—व्यापार एवं कृषि।



संयोजक, भारत सेवक समाज चित्तौड़गढ़ 3 वर्ष तक। सहकारिता कार्यक्रमों एवं गाड़ियां लोहार सेवासंघ में सक्रिय भाग।

सदस्य, प्रजामंडल—1946। अध्यक्ष—तहसील पीपलदा कांग्रेस कमेटी 1947-52। मंत्री जिला कांग्रेस कमेटी चित्तौड़गढ़ 53-54। जनरल सैक्रेट्री, जिला कांग्रेस कमेटी चित्तौड़गढ 1954 से। प्रधान पचायत समिति चित्तौड़गढ़ 1962 से 67। सदस्य, चित्तौड़गढ़ क्लब। अध्यक्ष चित्तौड़गढ़ बंधक बैंक तीन वर्ष तक। उपाध्यक्ष केन्द्रीय सहकारी बैंक 1963-66। अध्यक्ष, जिला सहकारी संघ 1966-67।

अभिरुचि—समाज सेवा।

स्थायी पता—जिला कांग्रेस कमेटी, चित्तौड़गढ़।

श्री रामकुमार (कांग्रेस) (वि. सं. 128)

निर्वाचन क्षेत्र—सपोटरा, जिला सवाई माधोपुर।

जन्म स्थान—शेखपुरा, जिला सवाई माधोपुर।

पिता—श्री हरफूल।

शिक्षा—नान-मैट्रिक।

पत्नी—श्रीमती केशर देवी। पुत्र 4 एवं पुत्रियां 2।

व्यवसाय—कृषि।



सरपंच 1960 से। उप-प्रधान 1965-67। अध्यक्ष, जिला कांग्रेस कमेटी, सवाई माधोपुर।

अभिरुचि—कृषि एवं समाज सेवा।

स्थायी पता—ग्राम शेखपुरा, पोस्ट लेदीया, तहसील सपोटरा, जिला सवाई माधोपुर।

श्री रामचन्द्र भा. कां. दल) (वि. सं 129)

निर्वाचन क्षेत्र–खण्डेला, जिला सीकर।

जन्म तिथि–29 अगस्त, 1926।

जन्म स्थान–कुन्दन, जिला सीकर।

पिता–श्री गोविन्दराम।

शिक्षा–बी. कॉम., एल-एल. बी.।

पत्नी–श्रीमती भगवती। पुत्र 2।

व्यवसाय–कृषि एवं वकालत।



सदस्य, जिला बोर्ड सीकर 1955-1959। मंत्री, जिला कांग्रेस कमेटी 1957-59। अध्यक्ष, जिला कांग्रेस कमेटी, सीकर 1959-1963। सदस्य, जिला परिषद् 1959-62। सदस्य, राजस्थान विधान सभा 1962 से।

स्थायी पता–पिपराली रोड, सीकर।

श्री रामचन्द्र आर्य (भा. क्रां. दल) (वि स. 130)

निर्वाचन क्षेत्र—नोहर, जिला श्री गंगानगर।

जन्म तिथि— ज्येष्ठ शुक्ल 14, सम्वत् 1976।

जन्म स्थान— ग्राम ढंढेला, तहसील नोहर, जिला श्री गंगानगर।

पिता— चौ. लेखराम कस्वां।

शिक्षा— हिन्दी भूषण एवं मैट्रिक।

पत्नी— श्रीमती जमना देवी। पुत्र 3 एवं 1 पुत्री।

व्यवसाय— कृषि।



प्रधान, ग्राम सुधार समिति, ढंढेला एवं ग्राम पुस्तकालय। प्रधान, ग्राम छात्रावास, नोहर सदस्य, गोशाला नोहर। सरपंच, ग्राम पंचायत, ढंढेला 1947–54। उपसरपंच तहसील पंचायत 1955-59। प्रधान, तहसील कांग्रेस कमेटी नोहर 1953-55। सदस्य जिला कांग्रेस कमेटी 1950–65। प्रधान, पंचायत समिति, नोहर 1965। कांग्रेस दल की सदस्यता से त्याग-पत्र 1966।

अभिरुचि— समाज सेवा।

स्थायी पता— मु.पो. ढंढेला, हाल जोगी आसन (नोहर)।

श्री रामचरण (कांग्रेस) (वि. सं. 131)

निर्वाचन क्षेत्र–अटरू, जिला कोटा ।

जन्म तिथि– सम्वत् 1986 ।

जन्म स्थान– कोटा ।

पिता– श्री मांगीलाल ।

शिक्षा–प्राथमिक स्तर ।

पत्नी– श्रीमती मुन्नी देवी । पुत्र 4 एवं पुत्रियां 3 ।

व्यवसाय–ठेकेदारी ।



उप-मन्त्री, राजस्थान सरकार रह चुके हैं ।

अभिरुचि– अध्ययन एवं कृषि ।

स्थायी पता– ग्राम व पो. खेडलीगंज (अटरू), जिला कोटा ।

श्री रामदेवसिंह (कांग्रेस) (वि.सं. 132)

निर्वाचन क्षेत्र—सीकर।

जन्म स्थान— ग्राम कुदान, जिला सीकर।

पिता— श्री शिवबक्स राम।

शिक्षा—बी. काम., एल-एल. बी.।

विवाहित। 3 पुत्र एवं 1 पुत्री।

व्यवसाय— कृषि एवं व्यापार।



सदस्य, अखिल भारतीय कांग्रेस 1946 से। सदस्य, प्रान्तीय कांग्रेस कमेटी 1949-52 तथा 1959 से। मंत्री, जिला कांग्रेस कमेटी, सीकर-1950। प्रमुख, जिला परिषद्, सीकर-1959-60। सदस्य, राजस्थान विधान सभा 1957 से। उप-मन्त्री, राजस्थान सरकार रह चुके हैं।

अभिरुचि— समाज सेवा, खेल-कूद तथा अध्ययन।

स्थायी पता— ग्राम तथा डाक घर कुदान, जिला सीकर।

श्री रामनारायण (कांग्रेस) (वि.सं. 133)

निर्वाचन क्षेत्र—मंडावा, जिला झुंझुनू ।

जन्म तिथि—22 फरवरी, 1928 ।

जन्म स्थान—हेतमसर, जिला झुंझुनू ।

पिता—चौधरी मालीराम ।

शिक्षा—इंटरमीडियेट ।

पत्नी—श्रीमती प्रभेश्वरी देवी। पुत्र 2 एवं पुत्रियां 2 ।

व्यवसाय—कृषि ।



संचालक, श्री विद्यार्थी भवन सोसाइटी, झुन्झुनू 1949 से । सदस्य, जिला बोर्ड, झुन्झुनू 1951-57। संयोजक, जिला भारत सेवक समाज 1953-56 । अध्यक्ष, जिला बोर्ड, झून्झुनू 1957-59। प्रधान, पंचायत समिति, झुन्झुनू 1961-67 । पिछड़ी जातियों के छात्रों के लिये नेहरू छात्रावास अलसीसर में सन् 1964 में स्थापित कराया ।

मन्त्री झुन्झुनू जिला कांग्रेस कमेटी 1952-63। अध्यक्ष, झुन्झुनू जिला कांग्रेस कमेटी 15 जुलाई, 1953 से। सदस्य, अखिल भारतीय राष्ट्रीय कांग्रेस 1959-63 । सदस्य, राजस्थान प्रदेश कांग्रेस कमेटी 1952-67 । रा.वि.स. गृह समिति के सभापति ।

संप्रति—उपाध्यक्ष, राजस्थान विधान सभा।

अभिरुचि—कृषि तथा अन्य सार्वजनिक कार्य ।

स्थायी पता—मु. पो. हेतमसर, वाया झुंझुनू ।

**श्री रामप्रसाद बोहरा (कांग्रेस) (वि सं. 134)**

निर्वाचन क्षेत्र–झालरापाटन, जिला झालावाड़

जन्म तिथि–आश्विन कृष्णा 11, संवत् 1975।

जन्म स्थान–असनावर, जिला झालावाड़।

पिता–श्री रामनिवास बोहरा।

शिक्षा–माध्यमिक परीक्षोत्तीर्ण।

पत्नी–श्रीमती सावित्री देवी। पुत्रियां 4।

व्यवसाय–मुद्रण।



सदस्य, झालावाड़ जिला विकास मण्डल तथा सरपंच, ग्राम पंचायत, असनावर 1948-1954। तहसील असनावर प्रजा मण्डल शाखा के अध्यक्ष। मण्डल कांग्रेस, असनावर एवं जिला कांग्रेस, झालावाड़ के अध्यक्ष तथा भारत सेवक समाज, असनावर तहसील शाखा के संयोजक भी रहे।

अभिरुचि–कृषि एवं समाज सेवा।

स्थायी पता–श्री रामकृष्ण प्रिंटिंग प्रेस, झालरापाटन।

श्री रामप्रसाद लड्ढा (कांग्रेस) (वि. सं. 135)

निर्वाचन क्षेत्र–भीलवाड़ा।

जन्म तिथि–1 जून, 1917।

जन्म स्थान–ग्राम हुरडा, जिला भीलवाड़ा।

पिता–श्री श्योजीरामजी।

शिक्षा–बी.ए., एल-एल.बी.।

पत्नी–श्रीमती कमला देवी। पुत्र 2।

व्यवसाय–वकालत।



अध्यक्ष, सेवा संघ बीगोद, अध्यक्ष, म्युनिसिपल बोर्ड, भीलवाडा, अध्यक्ष, ग्राम सेवा मंडल, पहुना। अध्यक्ष, ग्रामोत्थान संघ, गुलाबपुरा। अध्यक्ष, जिला सहकारी यूनियन, भीलवाडा, अध्यक्ष, कला संस्थान, भीलवाड़ा, मन्त्री, अखिल भारतीय भारत सेवक समाज (छठा सम्मेलन भीलवाड़ा)। उप-मंत्री, राजस्व। मंत्री, सिंचाई एवं उपनिवेशन विभाग, राजस्थान सरकार। सिंचाई मन्त्री, राजस्थान रह चुके हैं।

सदस्य, प्रदेश कांग्रेस कमेटी, राजस्थान, सदस्य, प्राक्कलन समिति (राजस्थान विधान सभा), सदस्य एवं मन्त्री, राजस्थान विधान सभा कांग्रेस दल। सदस्य, राजस्थान मूल्यांकन समिति।

अभिरुचि–समाज सेवा।

स्थायी पता–राजेन्द्र मार्ग, भीलवाड़ा।

श्री रामसिंहकुड़ी (भा. कां. दल.) (वि. नं. 136)

निर्वाचन क्षेत्र–जायल।

जन्मतिथि– 5 अप्रेल, 1930।

जन्म स्थान–ग्राम डुगरडा, जिला नागौर।

पिता– श्री वन्नाराम।

शिक्षा– बी ए., एल.एल.बी.।

पत्नी– श्रीमती नारायणी देवी। पुत्र 3, पुत्रियां 3।

व्यवसाय– वकालत।

संयोजक किसान यूथ लीग 1952। सरपंच तहसील पंचायत 1955। प्रधान पंचायत समिति जायल 1959-67। सरपंच ग्राम पंचायत डुगरडा 1965। उप-प्रमुख जिला पंचायत नागौर 1962-65। सदस्य जिला कांग्रेस कमेटी एवं प्रदेश कांग्रेस कमेटी 1964 से। संचालक एवं अध्यक्ष नागौर सेन्ट्रल कोपरेटिव बैंक नागौर। संचालक एवं कोषाध्यक्ष, नागौर कोपरेटिव लैंड मोर्टगेज बैंक।

अभिरुचि– समाज सेवा।

स्थायी पता– बख्त सागर, मोहल्ला नागौर।

श्री रामानन्द अग्रवाल (साम्यवादी दल) (वि. सं. 137)

निर्वाचन क्षेत्र–अलवर।

जन्म तिथि– 3 मई, 1919।

जन्म स्थान– ग्राम वलवाडी, जिला गुड़गांव, हरियाणा।

पिता– श्री सूरजभान।

शिक्षा–बी.ए., एल. एल. बी., जे.डी.।

पत्नी–श्रीमती कान्ति देवी। 2 पुत्र तथा 6 पुत्रियां।

व्यवसाय– दल कार्य के लिए समर्पित।

सन् 1938 में सार्वजनिक जीवन में एक विद्यार्थी नेता के नाते प्रवेश किया। अध्यक्ष शहर कांग्रेस गुड़गांवा–1945। 1946 से अलवर में। सेवा दल का संगठन कार्य, सदस्य, जिला कांग्रेस कमेटी। शहर किसान पंचायत बुनकर तथा महतर संघ का संगठन कार्य। मंत्री मत्स्य कांग्रेस 1948। सदस्य प्रांतीय कांग्रेस। भारतीय साम्यवादी दल मे सम्मिलित 1952 मन्त्री भारतीय साम्यवादीदल अलवर। सदस्य, प्रांतीय समिति 1953। सदस्य स्टेट पार्टी सेक्रेटेरियट 1967 तक। मन्त्री साम्यवादी दल राजस्थान 1968। सदस्य राजस्थान विधान सभा 1962से। सदस्य, रेवन्यू लॉ कमीशन।

विशेष अभिरुचि– अध्ययन।

स्थायी पता– प्रकाश भवन, रामगंज, अलवर।

श्री रावतराम (भा. कां. दल.) (वि. सं. 138)

निर्वाचन क्षेत्र—छापर, जिला चूरू।

जन्म तिथि— संवत् 1988।

जन्म स्थान— जिला चूरू।

पिता— श्री बुधाराम।

पत्नी— श्रीमती चुन्नीदेवी। पुत्र 1 एवं पुत्रियाँ 4।

व्यवसाय— कृषि।



मन्त्री, जिला कांग्रेस कमेटी-1954। सरपंच तहसील पंचायत, सरदारशहर। 1955। सदस्य राजस्थान विधान सभा-1957। प्रमुख, जिला परिषद् चूरू-1959। सदस्य, राजस्थान विधान सभा-1962 से।

अभिरुचि— हरिजन सुधार एवं कृषि।

स्थायी पता— सारसर पोस्ट सरदारशहर।

श्री रिद्धि चन्द पल्लीवाल (कांग्रेस) (वि. सं. 139)

निर्वाचन क्षेत्र–गंगापुर

जन्म तिथि – मार्ग शीर्ष कृष्ण 11 संवत् 1959 ।

जन्म स्थान – जिला सवाई माधोपुर ।

पिता – श्री रामचन्द्र पल्लीवाल ।

शिक्षा – मिडिल । अंग्रेजी, हिन्दी, उर्दू एवं गुजराती का ज्ञान ।

विधुर । 4 पुत्र 4 पुत्रियां ।

व्यवसाय – व्यापार ।



अध्यक्ष एवं उपाध्यक्ष, व्यापार मंडल गंगापुर सिटी भिन्न भिन्न समय पर रहे। संरक्षक संस्कृत पाठशाला मेंहदीपुर बालाजी, सभापति जैन औषधालय, गंगापुर । संचालक रामचन्द्र पल्लीवाल औषधालय । प्रमुख ट्रस्टी ईश्वर फन्ड ट्रस्ट । सदस्य नगरपालिका गंगापुर–1954–48 । सदस्य, राजस्थान विधान सभा–1952–62 ।

प्रजामंडल जयपुर राज्य के प्रारम्भ से सदस्य । अध्यक्ष, गंगापुर प्रजामन्डल 1939–41 । सदस्य, राजस्थान विधान सभा खेलकूद क्लब ।

अभिरुचि – जन सेवा, ताश, शतरंज एवं दलीय संगठन ।

स्थायी पता – गंगापुर सिटी ।

श्री रूपसिंह राजवी (निर्दलीय) (वि. सं. 140)

निर्वाचन क्षेत्र–सरदारशहर

जन्म तिथि – सन् 1910।

जन्म स्थान – जिला चूरू।

पिता – राजवी सेतानसिंह।

शिक्षा – एम.ए., एल एल.बी।

विवाहित। 1 पुत्र एवं 1 पुत्री।



बनारस हिन्दू विश्वविद्यालय से प्रथम श्रेणी में विधि स्नातक। न्यायिक सेवा के लिये श्रेष्ठतम व्यक्ति के रूप में चयन के पश्चात् मुंसिफ मजिस्ट्रेट के पद पर नियुक्ति, 1936 में सर्वश्रेष्ठ मजिस्ट्रेट घोषित। तत्पश्चात् सिविल तथा सहायक सेशन जज के पद पर नियुक्त। राजस्थान तथा केन्द्राधीन सरकारी कर्मचारियों के लिये भ्रष्टाचार निरोधक न्यायाधीश तथा डिस्ट्रिक्ट एण्ड सेशन जज के पद पर नियुक्ति। तत्पश्चात् गृह मंत्रालय तथा भारत के मुख्य न्यायाधीश के द्वारा मणिपुर एवं त्रिपुरा न्यायिक आयुक्त के पद पर चयन। सेवा मुक्ति के पश्चात् राजस्थान विधान सभा के निर्वाचित सदस्य।

अभिरुचि – विधि सम्बन्धी मामलों एवं भ्रष्टाचार उन्मूलन में।

स्थायी पता – रामपुरा हाउस, बीकानेर।

श्री रोशनलाल शर्मा (कांग्रेस) (वि. सं.141)

निर्वाचन क्षेत्र–सलूम्बर, जिला उदयपुर।

जन्म तिथि – संवत् 1977 कार्तिक कृष्णा 3।

जन्म स्थान – उदयपुर।

पिता – श्री पोखर राम जी।

शिक्षा – प्रथमा।

पत्नी – श्रीमती नारायणी देवी। पुत्र 2 तथा पुत्रियां 3।

व्यवसाय – कृषि।



राजस्थान सेवा संघ द्वारा संचालित स्कूल में अध्यापक–1944–48। मंत्री जिला कांग्रेस कमेटी 1949 से। सदस्य राजस्थान विधान सभा 1952–57। प्रमुख जिला परिषद् 1959 से।

अभिरुचि – आदिवासियों का उत्थान।

स्थायी पता – सवीना खेड़ा पोस्ट सवीना- तह. गिरवा, जिला उदयपुर।

श्री लक्ष्मण तानीवाल (जनसंघ) (वि. सं. 142)

निर्वाचन क्षेत्र–डग, जिला झालावाड़ ।

जन्म तिथि–3 जुलाई 1941।

जन्म स्थान–झालावाड़ ।

पिता–श्री रामनारायण जी टेलर।

शिक्षा–आठवीं कक्षा तक ।

पत्नी–श्रीमती मीना देवी ।

व्यवसाय–सिलाई कार्य ।

स्वयंसेवक प्रवृत्ति होने के कारण पदों की आकांक्षा नहीं । बाल्यावस्था से ही राष्ट्रीय स्वयंसेवक संघ के सान्निध्य में रहने से दलों की पीड़ा से दूर तथा संघ के रचनात्मक कार्यों में विश्वास तथा उसी में कार्यरत ।

अभिरुचि–कविताएं लिखना ।

प्रकाशन–संजय एवं दकाल आदि स्थानीय पत्रों में अनेक कविताऐं प्रकाशित ।

स्थायी पता–मंगलपाड़ा बाजार, झालावाड़ ।

श्री लक्ष्मणसिंह (स्वतंत्र पार्टी) (वि. सं. 143)

निर्वाचन क्षेत्र—डूंगरपुर।

जन्म तिथि—7 मार्च, 1908।

जन्म स्थान—डूंगरपुर।

पिता—हिज हाईनेस महारावल सर विजयसिंहजी बहादुर के. सी. एस. आई. ई., डूंगरपुर।

शिक्षा—पोस्ट डिप्लोमा मेयो कालेज, अजमेर तथा प्रशासनिक प्रशिक्षण, इंगलैंड।

पत्नी—श्रीमती मनहरकुंवर जी, राठोड़जी। पुत्र 3 एवं 4 पुत्रियां।

व्यवसाय—भूतपूर्व नरेश डूंगरपुर राज्य।



अध्यक्ष अखिल भारतीय क्षत्रिय महासभा तथा अध्यक्ष राजस्थान स्वतंत्र पार्टी 1961—67। संरक्षक, राजपूताना क्रिकेट एसोसियेशन। संरक्षक, क्रिकेट क्लब ऑफ इंडिया, सदस्य, एम. सी. सी. लन्दन। आजीवन सदस्य, नेशनल स्पोर्ट्स क्लब ऑफ इंडिया।

नरेन्द्रमण्डल की कार्यकारिणी तथा उसकी स्थाई समितियों के सदस्य रहे। देशी राज्यों के नरेशों के प्रतिनिधि के रूप में मंत्रिमण्डलीय शिष्ट मण्डल से वार्तालाप, राजस्थान विधान सभा में विरोधी दल के नेता। सामाजिक कार्यकलाप—शिक्षण संस्थाओं का संरक्षण तथा सुयोग्य तथा निर्धन छात्रों को अध्ययन हेतु आर्थिक योगदान।

अभिरुचि—आखेट, उद्यान रचना, स्वाध्याय।

स्थायी पता—उदय विलास, डूंगरपुर—राजस्थान।

श्रीमती लक्ष्मीकुमारी चूण्डावत (कांग्रेस) (वि.सं. 144)-

निर्वाचन क्षेत्र-भीम।

जन्म तिथि-24 जुलाई 1916

जन्म स्थान-देवगढ़ जिला उदयपुर।

पिता-रावत विजयसिंह जी देवगढ़।

विवाहित। 2 पुत्र एवं 4 पुत्रियां।



राजनीति और समाज सेवा क्षेत्र में पदार्पण करने वाली राजस्थान के राज्य घराने की सर्व प्रथम महिला। सदस्या, राजस्थान विधान सभा-1962 में। अध्यक्षा, भारत-सोवियत सांस्कृतिक संघ जयपुर। सदस्या, नेशनल कौंसिल आफ एफ्रोएशियन सोलिडेरिटी। सदस्या, राजस्थान साहित्य अकादमी। सदस्या, राजस्थान संगीत नाटक अकादमी।

ताशकंद में हुए एफ्रोएशियायी लेखक सम्मेलन में हिन्दी का प्रतिनिधित्व। हिरोशिमा में एटम बम प्रयोग के विरुद्ध हुए विश्व सम्मेलन में राजस्थान का प्रतिनिधित्व। उपाध्यक्ष, यूथ होस्टल जयपुर, नेपाल जाने वाले प्रतिनिधि मण्डल का नेतृत्व। हेलसिंकी में हुए शांति सम्मेलन में भाग लिया।

संप्रति सभापति, प्राक्कलन समिति।

अभिरुचि-साहित्य एवं कला।

उपलब्धि-24 पुस्तक (स्वलिखित एवं अनूदित) राजस्थानी भाषा में लिखित एक पुस्तक मारवाड़ी सम्मेलन द्वारा पुरस्कृत।

स्थायी पता-लक्ष्मी निवास, जगदीश मार्ग, बनी पार्क, जयपुर।

श्री ललित सिंह शक्तावत (कांग्रेस) (वि. सं. 145)

निर्वाचन क्षेत्र-बड़ी सादड़ी

जन्म तिथि- 25 अप्रेल, 1934।

जन्म स्थान- ग्राम, पासौली, जिला-चित्तौड़गढ़।

पिता-श्री गोविन्द सिंह।

शिक्षा- बी. ए.।

पत्नी-श्रीमती निर्मल कुमारी राठौर। 1 पुत्र, 3 पुत्रियां।

व्यवसाय-कृषि, पशुपालन एवं व्यापार।



सरपंच, तहसील पंचायत वल्लभ नगर,- 1960। सदस्य, पंचायत समिति भीण्डर 1961-64।

अभिरुचि-आखेट, घुड़सवारी तथा क्रिकेट आदि।

स्थायी पता- बान्सी, वाया मावली जंक्शन, जिला-चित्तौड़गढ़ (राजस्थान)।

श्री लादूराम सुलानिया (स्वतन्त्र पार्टी) (वि. सं. 146)

निर्वाचन क्षेत्र–फागी ।

जन्म तिथि–25 अप्रेल; 1925 ।

जन्म स्थान–ग्राम बोराज, तहसील दूदू, जिला जयपुर ।

पिता– श्री किशनलाल सुलानिया ।

शिक्षा– हिन्दी भाषा रत्न

पत्नी–श्रीमती दयादेवी । 4 पुत्र एवं 1 पुत्री ।

व्यवसाय– कृषि एवं व्यापार ।



सदस्य, रामराज्य परिषद् तथा सदस्य, विधान सभा 1956 से । अध्यक्ष जयपुर जिला जनसंघ 1961 । सदस्य, राजस्थान स्वतन्त्र पार्टी–1967 ।

अभिरुचि– कृषि एवं समाज सेवा ।

स्थायी पता– दयादेवी गार्डन, झोटवाड़ा, जयपुर ।

श्री लाभचन्द वैद (जनसंघ) (वि. स. 147)

निर्वाचन क्षेत्र–सुजानगढ़ ।

जन्म तिथि– आश्विन कृष्ण 2, विक्रम सं. 1969 ।

जन्म स्थान–रतनगढ़ जिला चूरू ।

पिता– श्री यशकरण जी वैद ।

शिक्षा– भूषण ।

पत्नी– श्रीमती मालती वैद । 7 पुत्र, 1 पुत्री ।

व्यवसाय– कृषि ।



सदस्य, नगरपालिका 25 वर्ष से ।

जनसंघ सदस्य, विगत 15 साल से ।

तीन वर्ष तक अध्यक्ष चूरू जिला जनसंघ ।

अभिरुचि– अध्ययन, घुड़सवारी एवं ऊंट की सवारी ।

स्थायी पता– रतनगढ़ (चूरू)

स्व. श्री विजय सिंह रावत (स्वतन्त्र पार्टी) (वि. सं. 148)

निर्वाचन क्षेत्र–नसीराबाद, जिला अजमेर।

जन्म तिथि–23 अगस्त, 1938।

निधन तिथि–8 जुलाई, 1968।

जन्म स्थान–अजमेर

पिता–श्री बालूसिंह।

शिक्षा–एल. एम. ई., बी. सी. आई, इंटरमीडियेट।

पत्नी–श्रीमती उमा देवी। 2 पुत्र एवं 3 पुत्रियां।

व्यवसाय–मैकेनिकल इंजीनियरिंग एवं कृषि।



उपाध्यक्ष, राजस्थान रावत राजपूत महासभा ब्यावर एवं संयोजक अजमेर नगर। अध्यक्ष राधाकृष्ण मन्दिर। संस्थापक रावत राजपूत महासभा, अजमेर-1966। चीनी आक्रमण के समय तथा गोआ की सैनिक कार्यवाही में भाग लिया।

विशेष–जीप दुर्घटना में आकस्मिक निधन–8 जुलाई, 1968।

अभिरुचि–जनता को न्याय एवं स्वच्छ प्रशासन दिलाने में।

स्थायी पता–गांव एवं डाकखाना मांगलियावास, अजमेर।

श्री विजयसिंह (स्वतन्त्र पार्टी) (वि. सं. 149)

निर्वाचन क्षेत्र—मकराना।

जन्म तिथि—12-2-1935

जन्म स्थान—मकराना, जिला—नागौर।

पिता—श्री बहादुर सिंह।

शिक्षा—तृतीय वर्ष कला।

पत्नी—श्रीमती जसवन्त कुमारी। एक पुत्र एवं एक पुत्री।

व्यवसाय—व्यापार।



सदस्य नगरपालिका मकराना-1959 उप प्रधान, पंचायत समिति मकराना, 1961 सदस्य विधान सभा, 1967 अध्यक्ष-सनातन धर्म सेवा संघ, मकराना।

अभिरुचि—काव्य लेखन, फोटोग्राफी, चित्रकला, निशानेबाजी, फुटबाल, वालीबाल, स्वीमिंग।

स्थायी पता—विजय पैलेस, मकराना।

श्री विट्ठल भाई (संसोपा.) (वि. सं. 150)

निर्वाचन क्षेत्र–पीपलखूंट।

जन्मतिथि–16–8–1927।

जन्म स्थान–गांव ककाई डूंगरी, जिला बांसवाड़ा।

पिता–श्री मावजी रावत।

शिक्षा–मिडिल।

पत्नी–श्रीमती धूलीदेवी व श्रीमती वरजू देवी। छः पुत्र, एवं छः पुत्रियां।

व्यवसाय–कृषि।



सदस्य, विधान सभा, 1962 से
सरपंच, ग्राम पंचायत दानपुर
सरपंच, बांसवाड़ा तहसील,
प्रधान, पंचायत समिति, पीपलखूंट,
अध्यक्ष, आदिवासी समाज सुधार सभा।

अभिरुचि–समाज सेवा।

स्थायी पता, गांव–ककाई डूंगरी, पोवाड़ा।

श्री विट्ठल प्रसाद शर्मा (स्वतन्त्र पार्टी) (वि. सं. 151)

निर्वाचन–क्षेत्र–अकलेरा।

जन्म तिथि–सन् 1922।

जन्म स्थान–मनोहरथाना जिला झालावाड़।

पिता–श्री पं. भंवरलाल जी।

शिक्षा–मैट्रिक, विशारद।

पत्नी–श्रीमती शकुन्तला शर्मा। 4 पुत्रियां।

व्यवसाय–जीवन बीमा, एवं अन्य बीमा व्यवसाय, हैण्डलूम वस्त्र विक्रेता।

सदस्य, ग्राम पंचायत मनोहरथाना, 1951।
सरपंच, मनोहरथाना,–1955।
प्रधान, पंचायत समिति, मनोहरथाना, 1959।
प्रधान, पंचायत समिति मनोहरथाना–1965।
सदस्य, कोटा राज्य प्रजा मण्डल,–1942–47।
सक्रिय सदस्य, भारतीय राष्ट्रीय कांग्रेस, 1947–65। सदस्य, जिला कांग्रेस कार्य कारिणी। संगठन मंत्री, जिला भारत सेवक समाज, झालावाड़। सदस्य, जिला हरिजन सेवा संघ।

अभिरुचि–समाज सेवा, एकान्त सेवन, सत्संग, स्वाध्याय, पर्वतीय सौन्दर्य का दर्शन, वालीवाल, फुटवाल, तैराकी, समवयस्क सहयोगियों से हास्य विनोद। काव्य लेखन एवं पत्रकारिता।

स्थायी पता–अकलेरा, जिला झालावाड़।

श्री विद्यासागर (कांग्रेस) (वि. सं. 152)

निर्वाचन क्षेत्र—खेरवाड़ा जिला उदयपुर ।

जन्म तिथि—1 जनवरी, 1927

जन्म स्थान—ग्राम बिलख तहसील खेरवाड़ा, जिला उदयपुर ।

पिता—श्री काना जी ।

शिक्षा—विशारद ।

पत्नी—श्रीमती वशी । पुत्र 3 तथा पुत्रियां 3

व्यवसाय—कृषि ।

अध्यापक राजस्थान सेवा संघ डूंगरपुर 1949-56। सदस्य, राजस्थान विधान सभा 1957 सदस्य, कार्यकारिणी राजस्थान सेवा संघ तथा जिला कांग्रेस कमेटी उदयपुर । सदस्य, राजस्थान विधान सभा प्राक्कलन समिति 1960-61 । प्रधान पंचायत समिति खेरवाड़ा 1964 ।

अभिरुचि—समाज सेवा ।

स्थायी पता—द्वारा राजस्थान सेवा संघ रत्नदेव, जिला उदयपुर ।

श्री शंकर लाल जाट (कांग्रेस) (वि. सं. 153)

निर्वाचन क्षेत्र—कपासन ।

जन्म तिथि—22 जुलाई, 1925 ।

जन्म स्थान—गांव जरखाना तहसील बड़ी सादड़ी, जिला चित्तौड़गढ़

पिता—श्री मगनीराम ।

शिक्षा—दसवीं कक्षा तथा परिचय ।

पत्नी—श्रीमती सरस्वती देवी, श्रीमती रावीदेवी ।

1 पुत्र एवं 6 पुत्रियां ।

व्यवसाय—कृषि



सरपंच तहसील 1955—62, सदस्य राजस्थान विधान सभा 1962 से । अध्यक्ष कृषि उत्पादन समिति पंचायत मांढू कलां ।

अभिरुचि—जनसेवा, सांस्कृतिक कार्यक्रमों में भाग लेना तथा बन्दूक चलाना ।

स्थायी पता—पोस्ट बड़ी सादड़ी वाया मावली, जिला चित्तौड़गढ़ ।

श्री शंकर लाल (कांग्रेस) (वि. सं. 154)

निर्वाचन क्षेत्र–जैतारण जिला पाली।

जन्म तिथि–7 अगस्त 1923।

जन्म स्थान–ग्राम बीजोवा जिला पाली।

पिता–श्री सोहनदास।

शिक्षा–एम. ए., एलएल. बी.।

पत्नी–श्रीमती पानी देवी–3 पुत्र एवं 6 पुत्रियां।

व्यवसाय–वकालत।



अध्यक्ष, जिला कांग्रेस कमेटी 1955–61 व पुनः 1964 से। उप-प्रमुख जिला परिषद पाली 1960–61। अध्यक्ष, जिला सहकारी संघ 1961 से। अध्यक्ष, जिला सेंट्रल कोपरेटिव बैंक पाली 1962। अध्यक्ष, जिला परिषद् की शिक्षा स्थायी समिति–1966 से

प्रकाशन–लेख एवं कविताएं विविध पत्रों में 1944 से।

अभिरुचि–अध्यात्मिक, कविता, तथा संगीत।

स्थायी पता–वीर दुर्गादास नगर, पाली।

श्री शम्भूराम पटेल (स्वतंत्र पार्टी) (वि. स. 155)

निर्वाचन क्षेत्र–लालसोट जिला–जयपुर।

जन्म तिथि–लगभग सन् 1910।

जन्म स्थान–ग्राम मंडावरी तहसील लालसोट, जिला जयपुर।

पिता–श्री चन्दया।

शिक्षा–प्राथमिक स्तर तक।

विवाहित–2 पुत्र एवं 8 पुत्रियां।

व्यवसाय–कृषि।



सदस्य, पंचायत मंडावरी 1947 से। उप-सरपंच मंडावरी 1952–54। सरपंच मंडावरी 1954–62। कोषाध्यक्ष, कोपरेटिव सोसाइटी मंडावरी 1963–65। अध्यक्ष, स्वतन्त्र पार्टी तहसील लालसोट 1962–67।

अभिरुचि कृषि।

स्थायी पता–ग्राम पो. मंडावरी, तहसील लालसोट, जिला जयपुर।

श्री शिवचरण माथुर (कांग्रेस) (वि. सं. 156)

निर्वाचन क्षेत्र–मांडल।

जन्म तिथि–14 फरवरी 1926।

जन्म स्थान–ग्राम मढ़ी, कानूनगो जिला गुना, मध्य प्रदेश।

पिता–श्री दुर्गाप्रसाद माथुर।

शिक्षा–बी. ए.; डिप. एल. डब्लयू.।

पत्नी–श्रीमती सुशीला माथुर। 1 पुत्र एवं 2 पुत्रियां।

व्यवसाय–व्यापार



सदस्य, कार्यकारिणी महिला आश्रम भीलवाड़ा, सदस्य तथा उपाध्यक्ष, श्रमिक गाल श्रम हितकारी कोष राजस्थान, चेयरमैन नगरपालिका भीलवाड़ा 1957–58। प्रमुख जिला परिषद् भीलवाड़ा 1960–1964। सदस्य, लोक सभा 1964–67 अध्यक्ष नेहरू गोल्ड कप बास्केटबोल चैम्पियनशिप भीलवाड़ा, संरक्षक भीलवाड़ा जिला वॉलीबाल एसोसियेशन। सदस्य, राजस्थान आदिम जाति सेवक संघ कार्यकारिणी समिति।

संप्रति–विद्युत् मंत्री, राजस्थान।

अभिरुचि–समाज सेवा, बागवानी तथा समाजशास्त्र तथा राजनीति की बदलती हुई मान्यताओं और मूल्यों का अध्ययन तथा उन पर लेखन।

स्थायी पता–43 गांधीनगर, भीलवाड़ा।

चौ. शिवचरणसिंह (कांग्रेस) (वि. स. 157)

निर्वाचन क्षेत्र—महुआ, जिला सवाई माधोपुर।

जन्म तिथि—13 मई, 1928।

जन्म स्थान—करौली।

पिता—श्री अंगदसिंह।

शिक्षा—एफ. एससी. तथा सैनिक शिक्षा।

पत्नी—श्रीमती हरमानकुमारी। 2 पुत्र एवं 3 पुत्रियां।

व्यवसाय—कृषि।



1962 से पूर्व सेना में सैकन्ड लैफ्टिनेन्ट आर. ए. सी. में प्लाटून कमांडर तथा कम्पनी कमांडर के पद पर कार्य तत्पश्चात राजनीतिक क्षेत्र में प्रवेश। प्रधान पंचायत समिति करौली 1964–67 तक। उप-मन्त्री-राजस्थान रह चुके हैं।

अभिरुचि—अनुपम वस्तुओं का संग्रह।

स्थायी पता—करौली।

श्री शिवनाथ सिंह (कांग्रेस) (वि. सं.-156)

निर्वाचन क्षेत्र-गुढ़ा।

जन्म तिथि-11 मई, 1925।

जन्म स्थान-झुंझुनूं।

पिता-श्री मंगलराम।

शिक्षा-बी. काम., एल एल. बी.।

विवाहित - 3 पुत्र, एक पुत्री।

व्यवसाय-वकालत।



सदस्य, जिला बोर्ड झुंझुनूं,-1957-62
सदस्य, राज. विधान सभा,-1965-67.
प्रधान, पंचायत समिति, उदयपुर वाटी।
सदस्य, प्रान्तीय कांग्रेस कमेटी-1953 से
सदस्य, जिला कांग्रेस कार्यकारिणी-1953 से

संप्रति-लोक सभा सदस्य
स्थायी पता-मोदी रोड, झुंझुनूं।

स्व. श्री शीशराम पूनियां (कांग्रेस) (वि. सं. 159)

निर्वाचन क्षेत्र–सादुलपुर।

जन्म तिथि–25 फरवरी, 1929।

निधन तिथि–1 जनवरी 1971।

जन्म स्थान–ग्राम–वेवड़ तह. राजगढ़, जिला चूरू।

पिता–श्री गंगाराम।

शिक्षा–इंटरमीडिएट।

पत्नी–श्रीमती मनभावती देवी। 2 पुत्र, 2 पुत्रियां।

व्यवसाय–कृषि।



सरपंच, तहसील पचायत, राजगढ–1954।
प्रधान, पंचायत समिति, राजगढ़–1959।
प्रमुख, जिला परिषद् चूरू–1961।
उपाध्यक्ष, जिला सहकारी बैंक लि. बीकानेर 1960
अध्यक्ष, जिला सहकारी बैंक लि. चूरू 1962
सदस्य, जिला कांग्रेस कमेटी, चूरू।
अध्यक्ष, तहसील कांग्रेस कमेटी, राजगढ।

अभिरुचि–बागवानी।

स्थायी पता–सादुलपुर जिला–चूरू।

श्री शोभाराम (कांग्रेस) (वि. सं.–160)

निर्वाचन क्षेत्र–रामगढ़ (अलवर)।

जन्म तिथि–7-1-1914।

जन्म स्थान–राजगढ़ (अलवर)।

पिता–श्री बुद्धाराम जी।

शिक्षा–एम. ए., बी. काम., एल-एल. बी.।

पत्नी–श्रीमती रामप्यारी देवी। 5 पुत्रियां।

व्यवसाय–कृषि।



मुख्यमंत्री, (भू पू.) मत्स्य सरकार–1948–49।

राजस्व मंत्री राजस्थान सरकार–1949-1950।

संसद सदस्य–1952 62।

अध्यक्ष, बृहद् राजस्थान प्रदेश कांग्रेस कमेटी–1956–57।

सदस्य, राज. प्रदेश कांग्रेस कार्यकारिणी कमेटी।

सदस्य, अ. भा. कांग्रेस कमेटी–1948 से।

सदस्य, चुनाव समिति राज. प्रदेश कांग्रेस कमेटी–1956 से।

संप्रति वित्त मंत्री–राजस्थान।

अभिरुचि–किसान मजदूरों में कार्य करना।

स्थायी पता–रघु मार्ग, अलवर।

श्री श्रवणलाल (जनसंघ) (वि. सं. 161)

निर्वाचन क्षत्र–हि डोन।

जन्म तिथि–8 अगस्त, 1935।

जन्म स्थान–ग्राम महुइब्राहीमपुर, तह. हिण्डौन, जिला सवाई माधोपुर।

पिता–श्री बिरजूराम।

शिक्षा–नॉन मैट्रिक।

पत्नी–श्रीमती भगवन्ती देवी। 2 पुत्र, 3 पुत्रियाँ।

व्यवसाय–दस्तकारी का कार्य।



सदस्य, राजस्थान विधान सभा-1962 में।

अभिरुचि–समाजसेवा, फुटबाल, वालीवाल, व कबड्डी आदि।

स्थायी पता–ग्राम महुइब्राहीमपुर, तह. हिण्डौन, जिला सवाई माधोपुर।

श्री श्रीनिवास शारदा (कांग्रेस) (वि.सं. 162)

निर्वाचन क्षेत्र—निम्बाहेड़ा ।

जन्म तिथि—सन 1921।

जन्म स्थान—निम्बाहेड़ा (चित्तौड़गढ़) ।

पिता—श्री गिरधारी लाल शारदा ।

शिक्षा—इन्टरमीडिएट एव साहित्य विशारद ।

पत्नी—श्रीमती कंचन बाई। 6 पुत्र, 2 पुत्रियां ।

व्यवसाय—व्यापार।



अध्यक्ष, म्युनि. बोर्ड निम्बाहेड़ा—1954-57। सदस्य, राज. विधान सभा—195 :-61। डाइरेक्टर, अरेक्स बैंक—तीन वर्ष। अध्यक्ष, कोओपरेटिव बैंक, चित्तौड़गढ़—5 वर्ष। अध्यक्ष, क्रयविक्रय सहकारी समिति, निम्बाहेड़ा। अध्यक्ष, सेन्ट्रल कोआपरेटिव बैंक, चित्तौड़गढ़।

अभिरुचि—समाजसेवा।

स्थायी पता—वर्मा शैल पैट्रोल पम्प, निम्बाहेड़ा स्टेशन (जिला-चित्तौड़गढ़)।

श्री श्रीराम रावत (स्वतन्त्र पार्टी) (वि.सं. 163)

निर्वाचन क्षेत्र-कोटपूतली ।

जन्म तिथि–15 अगस्त, 1923 ।

जन्म स्थान–गांव चीमनपुरा, तह. कोटपुतली, जिला जयपुर।

पिता–श्री नाथाराम गूजर ।

शिक्षा–हिन्दी लिखना पढना।

पत्नी–श्रीमती सोनो देवी । 3 पुत्र।

व्यवसाय–कृषि ।



सरपंच, ग्राम पचायत, 1953 से। उपप्रधान, पचायत समिति, कोटपुतली 1959 से ।

अभिरुचि–देहाती होली गान ।

स्थायी पता–गांव चीमनपुरा, पोस्ट-कोटपुतली जिला जयपुर ।

श्री सतीशचन्द्र अग्रवाल (जनसंघ) (वि.सं. 164)

निर्वाचन क्षेत्र–जोहरी बाजार, जयपुर।

जन्म तिथि–27 सितम्बर, 1928।

जन्म स्थान–जिला भरतपुर।

पिता–श्री तुलसी राम।

शिक्षा–एम.काम., एल-एल.बी.।

पत्नी–श्रीमती शान्ता अग्रवाल। 2 पुत्र एवं 1 पुत्री।

व्यवसाय–वकालत।



महामन्त्री एवं उपाध्यक्ष–राजस्थान राज्य शिशु कल्याण परिषद् (Rajasthan State Council for Child Welfare)। उपाध्यक्ष अग्रवाल शिक्षा समिति जयपुर। सदस्य, राज्य जनसम्पर्क सलाहकार मण्डल तथा राज्य खाद्य सलाहकार समिति। सदस्य, जयपुर नगरपालिका–1956-58। सदस्य, राजस्थान विधान सभा–1957 से विधान सभा की प्राक्कलन समिति एवं अधीनस्थ विधान सम्बन्धी समिति के सदस्य तथा, सभापति याचिका समिति–1964 से। सदन की सभापति तालिका में–1957-67। मन्त्री, विधान सभा सदस्य क्लब। 1951 से जन-संघ के सदस्य। प्रदेश जनसंघ के उपाध्यक्ष, संयुक्त सचिव एवं कोषाध्यक्ष रहे। अध्यक्ष प्रदेश जनसंघ–1965। सदस्य, अखिल भारतीय जनसंघ–1966। सदस्य राष्ट्रमंडलीय संसदीय संघ राजस्थान शाखा।

अभिरुचि–वालीवाल एवं बैडमिन्टन।

स्थायी पता–बी. 102, एम.एल.एज. क्वार्टर्स, जयपुर।

श्री समर्थलाल –(कांग्रेस) (वि. सं. 165)

निर्वाचन क्षेत्र–रामगढ़, जिला अलवर ।

जन्म तिथि–1 जनवरी, 1935 ।

जन्म स्थान–ग्राम ठेकडी राजगढ, जिला अलवर ।

पिता–श्री रामनाथ ।

शिक्षा–बी. ए. ।

पत्नी–श्रीमती तोफी देवी ।

व्यवसाय–कृषि ।



अभिरुचि–जन सेवा ।

उप-मंत्री, राजस्थान रह चुके हैं।

स्थायी पता–ग्राम ठेकडी, राजगढ जिला अलवर ।

श्री सहदेव शर्मा (कांग्रेस) (वि. सं. 166)

निर्वाचन क्षेत्र–आमेर, जिला जयपुर।

जन्म तिथि–1 अगस्त, 1930।

जन्म स्थान–स्यालकोट, पश्चिम पाकिस्तान।

पिता–पं. जनक राज।

शिक्षा–एम. ए.।

विवाहित। 1 पुत्र 2 पुत्रियां।

व्यवसाय–कृषि।



सदस्य, जिला बोर्ड 1952–55। सदस्य, राजस्थान विधान सभा 1957–62। प्रमुख, जिला परिषद् जयपुर 1965–67।

अभिरुचि–जन सेवा।

स्थायी पता–4 म्यूजियम मार्ग, जयपुर।

श्री सांवरमल बासोतिया (कांग्रेस) (वि. सं. 167)

निर्वाचन क्षेत्र–नवलगढ़।

जन्म तिथि–5 अप्रेल, 1928।

जन्म स्थान–नवलगढ़, जिला झुन्झुनू।

पिता–श्री महादेव प्रसाद बासोतिया।

शिक्षा–बी. काम., एल-एल. बी., विशारद।

पत्नी–श्रीमती रामेश्वरी देवी। 2 पुत्र एवं 1 पुत्री।

व्यवसाय–वकालत



जनरल सेक्रेटरी श्री महालक्ष्मी वुलन मिल लि. 1956। संयोजक शेखावाटी पत्रकार संघ 1965। सदस्य, नगरपालिका नवलगढ़ 1960। अध्यक्ष, नगरपालिका नवलगढ़, 1961। सदस्य नवल क्लब।

अभिरुचि–पत्रकारिता एवं सामाजिक कार्य।

प्रकाशन–प्रधान संपादक, चिट्ठी साप्ताहिक पत्र 1964 से।

स्थायी पता–बावड़ी दरवाजा नवलगढ़।

श्रीमती सुमित्रा (कांग्रेस) (वि. सं. : 168)

निर्वाचन क्षेत्र–झुंझुनूं ।

जन्म तिथि –3 मई 1931 ।

जन्म स्थान–ग्राम किसारी जिला झुन्झुनूं ।

पिता–श्री लादूराम ।

शिक्षा–एम. ए. ।

पति–श्री नाहर सिंह, 3 पुत्र ।

व्यवसाय–कृषि ।



सदस्य, राजस्थान विधान सभा 1957 से । सदस्य राजस्थान विधान सभा लोक लेखा समिति 1959–63 एवं सदस्य प्राक्कलन समिति 1964–67 । सदस्य, राजस्थान प्रदेश कांग्रेस 1960 से । सदस्य, रेलवे यात्री सलाहकार समिति । सदस्य, स्टेट ट्रान्सपोर्ट आथोरिटी 1958 से । संप्रति राज्य मन्त्री जन-स्वास्थ्य, राजस्थान सरकार

अभिरुचि-अध्ययन, बैडमिन्टन तथा गृह कार्य आदि ।

स्थायी पता–बी 2 तिलक मार्ग 'सी' स्कीम, जयपुर ।

श्री सुमेरसिंह (स्वतन्त्र) (वि. सं. 169)

निर्वाचन क्षेत्र–किशनगढ़।

जन्म तिथि–29 जनवरी, 1929।

निधन तिथि–16 फरवरी, 1971।

जन्म स्थान–जोरावरपुरा तहसील किशनगढ़।

पता–स्व. महाराजा श्री यज्ञनारायणसिंह।

शिक्षा–सीनियर कैम्ब्रिज।

पत्नी–श्रीमती गीताकुमारी। 2 पुत्र 2 पुत्रियां।

व्यवसाय–भूतपूर्व महाराजा।



कोषाध्यक्ष, क्षत्रिय महासभा।
सदस्य, अजमेर क्लब तथा आबू क्लब।

अभिरुचि–स्वाध्याय, चित्र कला, शिकार एवं संगीत आदि।

स्थायी पता–मझेला पेलेस किशनगढ़।

श्री. सुरेन्द्र सिंह (स्वतन्त्र पार्टी) (वि. सं. 170)

निर्वाचन क्षेत्र–खारची।

जन्म तिथि–4 नवंबर 1930।

जन्म स्थान–लखतर काठियावाड़।

पिता–ठा. नाहरसिंह।

शिक्षा–सीनियर कैम्ब्रिज

विवाहित। 2 पुत्र।

सरपंच, भावा 1965। उपप्रधान पंचायत समिति खारची 1965। ओलम्पिक यात्रा 1949।

अभिरुचि–फोटोग्राफी, अध्ययन एवं घुड़सवारी।

स्थायी पता–किला भावा, मारवाड़ जंक्शन।

श्री सुवालाल चौधरी (स्वतन्त्र पार्टी) (वि. सं. 171)

निर्वाचन क्षेत्र–दूदू ।

जन्म तिथि–15 जुलाई, 1927।

जन्म स्थान–कापडियावास, जिला जयपुर ।

पिता–श्री हरलाल चौधरी ।

शिक्षा–हिंदी उर्दू मिडिल तथा हिन्दी एडवांस परीक्षा।

विवाहित–1 पुत्र एवं 5 पुत्रियां ।

व्यवसाय–कृषि ।



सरपंच तहसील पंचायत–1954–59 । सदस्य जयपुर जिला बोर्ड–1957–58 । प्रधान पंचायत समिति–1956–60 । सदस्य, कांग्रेस 1935-57। सदस्य, स्वतन्त्र पार्टी 1957-67 ।

अभिरुचि–कृषि एवं समाज सेवा।

स्थायी पता–ग्राम कापडियावास खुर्द, पोस्ट गाडोता, जिला जयपुर ।

श्री सूरजमल (कांग्रेस) (वि.सं. 172)

निर्वाचन क्षेत्र–सूरजगढ़ (सु.)

जन्म तिथि–8 मई 1925।

जन्म स्थान–महरमपर, जिला झुन्झुनूं।

पिता–श्री लालाराम।

शिक्षा–औद्योगिक प्रशिक्षण प्राप्त।

पत्नी–श्रीमती सौभाग्यवती देवी। 4 पुत्रियां।

व्यवसाय कृषि।

पंच, तहसील पंचायत चिड़ावा 1954–55।

अभिरुचि-सामाजिक साहित्य का अध्ययन।

स्थायी पता–ग्राम महरम्पुर, पो. सेलाना, जिला झुन्झुनू।

श्री हंसराज आर्य (कांग्रेस) (वि.सं. 173)

निर्वाचन क्षेत्र–भादरा, जिला गंगानगर।

जन्म तिथि–भाद्रपद कृ. अष्टमी सम्वत् 1967।

जन्म स्थान–ग्राम घाटड़ा छोटा, तहसील भादरा

पिता–चौधरी श्री मोतीराम।

शिक्षा–हिन्दी मिडिल।

पत्नी–श्रीमती केशरदेवी। 3 पुत्र एवं 5 पुत्रियां।

व्यवसाय–कृषि।

पटवारी 1930–45। सदस्य बीकानेर प्रजापरिषद् प्रबंध समिति 1946-50। अध्यक्ष भादरा तहसील कांग्रेस तथा गंगानगर जिला कांग्रेस 1950। सदस्य, राजस्थान विधान सभा 1952–57। अध्यक्ष, गंगानगर जिला कांग्रेस तथा सदस्य, राजस्थान प्रदेश कांग्रेस प्रबन्ध समिति 1957–59। सदस्य, गंगानगर जिला परिषद् 1959–60। प्रधान, भादरा पंचायत समिति 1961–64। सदस्य राजस्थान प्रदेश कांग्रेस 1949 से। सदस्य, ग्रामोत्थान विद्यापीठ संगरिया प्रबन्ध समिति 1952 से। प्रबन्धक, महिला विद्यापीठ महाजन 1954 से।

अभिरुचि–हरिजनोद्धार एवं नारी शिक्षा।

स्थायी पता–भादरा, जिला गंगानगर।

श्री हरजीराम बुरड़क (भा. क्रां. दल) (वि. सं. 174)

निर्वाचन क्षेत्र–लाडनूं, जिला नागोर।

जन्म तिथि–आषाढ़ सम्वत् 1988।

जन्म स्थान–नागोर।

पिता–श्री लूणाराम बुरड़क।

शिक्षा–हिन्दी भाषा रत्न।

पत्नी–श्रीमती हरसीदेवी। 3 पुत्र एवं 1 पुत्री।

व्यवसाय–कृषि एवं व्यापार।



सरपंच, ग्राम पंचायत 1955 से प्रधान, पंचायत समिति लाडनूं 1959–1965। अध्यक्ष, सहकारी संघ एवं सहकारी बैंक नागोर 1965–66।

अभिरुचि–समाज सेवा

स्थायी पता–स्टेशन रोड़ लाडनूं, जिला नागोर।

श्री हरलाल मीणा (कांग्रेस) (वि. सं. 175)

निर्वाचन क्षत्र–प्रतापगढ़

जन्म तिथि–1 मई 1924।

जन्म स्थान–जिला चित्तौड़ग ।

पिता–श्री धूलजी ।

शिक्षा–मैट्रिक ।

पत्नी–श्रीमती प्रताप देवी । 2 पुत्र एवं 2 पुत्रियां।

व्यवसाय–कृषि ।



सदस्य, राजस्थान विधान सभा 1962 से ।

अभिरुचि-कृषि।

स्थायी पता–ग्राम कणदोखेड़ा, पोस्ट अचलपुर, जिला चित्तौड़गढ़ ।

श्री हरलालसिंह खर्रा (जनसंघ) (वि. सं. 176)

निर्वाचन क्षेत्र–श्री माधोपुर ।

जन्म तिथि–13 जनवरी, 1934 ।

जन्म स्थान–ग्राम मारनी जिला सीकर ।

पिता–श्री बालूराम ।

शिक्षा–मैट्रिक ।

पत्नी–श्रीमती सूरजीदेवी । 2 पुत्र एवं 2 पुत्रियां ।

व्यवसाय–कृषि ।



सरपंच, ग्राम पंचायत महरोली 1957-60। प्रधान, पंचायत समिति श्री माधोपुर 1964-67। सदस्य, प्रदेश कांग्रेस कमेटी तथा प्रधान मंत्री जिला कांग्रेस कमेटी सीकर रहे। सदस्य, नवयुवक मण्डल मारनी तथा संयोजक, युवक कृषक समाज श्रीमाधोपुर रहे।

अभिरुचि–समाज सेवा।

स्थायी पता–ग्राम भारनी; पो. मारनी, जिला सीकर।

श्री हरिदेव जोशी (कांग्रेस) (वि. सं. 177)

निर्वाचन क्षेत्र—बांसवाड़ा ।

जन्म तिथि – 17 दिसम्बर, 1921 ।

जन्म स्थान – ग्राम खान्दू, जिला बांसवाड़ा ।

पिता – श्री पन्नालाल जोशी ।

शिक्षा – मैट्रिक एवं विशारद ।

पत्नी – श्रीमती सुभद्रा जोशी । 2 पुत्र एवं 1 पुत्री ।

व्यवसाय – सार्वजनिक सेवा ।



प्रधान मन्त्री, राजस्थान प्रदेश कांग्रेस कमेटी 1950–59 । अध्यक्ष, राजस्थान प्रदेश कमेटी । अध्यक्ष, विमुक्त जाति सेवक संघ जयपुर तथा बांसवाड़ा जिला सेवा संघ ।

सदस्य राजस्थान विधान सभा 1952 से । कई समितियों के सभापति एवं सदस्य रहे । संप्रति सिंचाई मन्त्री राजस्थान सरकार ।

प्रकाशन – कुछ वर्षों तक नवयुग हिन्दी दैनिक के प्रधान संपादक ।

विशेष अभिरुचि – आदिवासियों एवं पिछड़ी जातियों के आर्थिक तथा सामाजिक उत्थान में ।

स्थायी पता – नई आबादी, बांसवाड़ा ।

डा. हरिप्रसाद शर्मा (कांग्रेस) (नि. सं. 178)

निर्वाचन क्षेत्र–मण्डावर, जिला अलवर।

जन्म तिथि – 20 नवम्बर, 1921।

जन्म स्थान – ग्राम गुडगचिया, जिला अलवर।

पिता – पं. श्री उमरावलाल शर्मा।

शिक्षा – एम. एस. सी. (इलाहाबाद विश्वविद्यालय) ए. एम. (बोस्टन विश्व विद्यालय यू. एस. ए.), पी. एच. डी. (फ्लेचर स्कूल, टफ्ट्स, हारवर्ड यू. एस. ए.)।

पत्नी – श्रीमती शान्ति रानी शर्मा। 1 पुत्र।

व्यवसाय – व्यापार



सदस्य, राजस्थान विधान सभा–1962 से।

संप्रति–लोक सभा सदस्य

विशेष अभिरुचि – संगीत, अध्ययन, पर्यटन एवं गोल्फ़।

स्थायी पता – द्वारा, जय भारत आयल मिल्स, खैरथल; जिला अलवर।

श्री हरिवल्लभ शर्मा (स्वतंत्र पार्टी) (वि. सं. 179)

निर्वाचन क्षेत्र–सवाई माधोपुर।

जन्म तिथि – 4 अगस्त, 1923।

जन्म स्थान – ग्राम बालेर तहसील खण्डार जिला सवाई माधोपुर।

पिता – पं. रामचन्द्र शर्मा।

शिक्षा – बी. ए., एल एल. बी.।

पत्नी – श्रीमती निर्मलादेवी।

व्यवसाय – वकालत।



अध्यक्ष, शहर कांग्रेस 1954–59। अध्यक्ष, नगरपालिका 1959–62। अध्यक्ष, केन्द्रीय सहकारी बैंक 1962–66। जिला प्रमुख 1962–64। सदस्य, कांग्रेस पार्टी 1946–66। सदस्य, स्वतन्त्र पार्टी 1967। सदस्य, जिला रचनात्मक समिति 1957 से।

अभिरुचि – संगीत।

स्थायी पता – एडवोकेट, सवाई माधोपुर।

स्व. श्री हरिश्चन्द्र (जनसंघ) (वि. सं. 180)

निर्वाचन क्षेत्र – खानपुर, जिला झालावाड़।

जन्म तिथि – 26 सितम्बर, 1921।

जन्म स्थान – आक्सफोर्ड, इंगलैंड।

पिता – महाराज राणा श्री राजेन्द्रसिंह जी बहादुर, महाराजा झालावाड़।

शिक्षा – हाई स्कूल सर्टिफिकेट लन्दन।

पत्नी – महारानी श्रीमती इलादेवी। दो पुत्र।



भूतपूर्व झालावाड़ राज्य के महाराजा। भारत सरकार की वैदेशिक सेवा में 1943-55। सदस्य, अखिल भारतीय कांग्रेस दल 1955।

सदस्य, राजस्थान विधान सभा 1957 से। प्रमुख जिला परिषद् झालावाड़। तत्पश्चात् राजस्थान राज्य मन्त्रिमंडल मे सार्वजनिक निर्माण, मुद्रणालय, विद्युत् एवं यातायात मंत्री भी रहे। मंत्रिमण्डल से त्यागपत्र 27-12-66। 1967 के आम चुनाव में जनसंघ दल के चुनाव चिन्ह पर निर्वाचित।

अभिरुचि – कृषि एवं पशुपालन।

स्थायी पता – पृथ्वी विलास पैलेस, झालावाड़।

विशेष – 1967 के आम चुनाव में निर्वाचित होने के पश्चात् दि. 17-18 मार्च 1967 की रात्रि में आकस्मिक निधन।

श्रीमती शिवकुमारी (जनसंघ) (वि. सं. 180)

निर्वाचन क्षेत्र–खानपुर।

जन्म तिथि– 1 मार्च, 1916।

जन्म स्थान– बीकानेर।

पिता– जनरल हि :हाईनेस महाराजाधिराज श्री सर गंगासिंहजी बहादुर, बीकानेर।

शिक्षा– मैट्रिक।

पति– ब्रिगे. हिजहाईनेस महाराव श्री भीमसिंह जी बहादुर कोटा। 1 पुत्र एवं 2 पुत्रियां।



उप संरक्षक रेडक्रास, कोटा। उपाध्यक्ष एम. जी. डी.। अध्यक्ष, राजस्थान क्षत्रिय महासभा राजस्थान। उपाध्यक्ष, अखिल भारतीय क्षत्रिय महासभा। सदस्य, नेशनल राइफिल एसोशियेशन आफ इन्डिया तथा थंडर बाल्ट राइफल क्लब बीकानेर।

विशेष– श्री हरिश्चन्द्र के आकस्मिक निधन के कारण रिक्त निर्वाचन क्षेत्र से उप–चुनाव में निर्वाचित।

अभिरुचि– बागबानी, कृषि, बैंडमिन्टन।

स्थायी पता– उम्मेद भवन पैलेस, कोटा

श्री हरिसिंह (कांग्रेस) (वि. सं. 181)

निर्वाचन क्षेत्र–बेगूं, जिला चित्तौड़गढ़।

जन्म तिथि– 26 सितम्बर 1936।

जन्म स्थान– उदयपुर।

पिता– श्री अनूपसिंह।

शिक्षा–एम. एससी. कृषि।

पत्नी– श्रीमती कन्चन कुमारी। 2 पुत्र एवं 2 पुत्रियां।

व्यवसाय– कृषि



सदस्य आई. एम. सी. ए. एवं सहकारी समिति बेगूं। उपाध्यक्ष, केन्द्रीय सहकारी बैंक 1964–65–उपमंत्री कृषि राजस्थान रह चुके हैं।

अभिरुचि–कृषि, क्रिकेट एवं फोटोग्राफी।

स्थायी पता–बेगूं जिला चित्तौड़गढ़।

श्री हीरा भाई (संसोपा) (वि. सं. 182)

निर्वाचन क्षेत्र–कुशलगढ़-सु., जिला बांसवाड़ा।

जन्म तिथि–सन् 1929।

जन्म स्थान–ग्राम काकनवाली, तह. कुशलगढ़ जिला बांसवाड़ा।

शिक्षा– मिडिल।

पत्नी– श्रीमती चौकी देवी। पुत्र 1 तथा 3 पुत्रियां।

व्यवसाय– कृषि।



सरपंच, ग्राम पंचायत रामगढ़, तथा सरपंच तहसील पंचायत रहे। सदस्य राजस्थान विधान सभा 1957 से।

चार बार जेल यात्रा।

अभिरुचि– समाज सेवा तथा पिछड़े वर्गों के उद्धार विषयक कार्यक्रम।

स्थायी पता– ग्राम काकनवाली, तहसील तथा डाकघर कुशलगढ़, जिला बांसवाड़ा।

श्री हीरालाल देवपुरा (कांग्रेस) (वि. सं. 183)

निर्वाचन क्षेत्र–कुम्भलगढ़, जिला उदयपुर।

जन्म तिथि– 12 अक्टूबर, 1925.

जन्म स्थान–केलवाड़ा, तहसील कुम्भलगढ़।

पिता– श्री छगनलाल।

शिक्षा– बी. एस-सी., एल-एल. बी.।

पत्नी– श्रीमती जानकी देवी। 2 पुत्र एवं 1 पुत्री।

व्यवसाय–वकालत।



अध्यक्ष, राजसमन्द बार एसोसिएशन। मंत्री, जिला कांग्रेस कमेटी उदयपुर 1958-60। अध्यक्ष, जिला कांग्रेस कमेटी, उदयपुर 1960–67, प्रधान, पंचायत समिति, कुम्भलगढ़ 1959–67। अध्यक्ष, प्राथमिक सहकारी भूमिबंधक बैंक लि., उदयपुर। सदस्य, बार एसोसियेशन, उदयपुर।

दो बार जेल यात्रा। राज्य मंत्री, राजस्थान सरकार रह चुके हैं।

अभिरुचि–बैडमिन्टन तथा समाज सेवा।

स्थायी पता–केलवाड़ा जिला, उदयपुर।

## सदस्य जिनसे जीवन परिचय उपलब्ध नहीं हो सका



श्री आदित्येन्द्र.

विभाजन संख्या–7.

निर्वाचन क्षेत्र–डीग, जिला भरतपुर

दल : कांग्रेस (संगठन)

पता ग्राम पो. थून तहसील नगर, जिला भरतपुर



श्री गुरुदीप सिंह

विभाजन संख्या–28.

निर्वाचन क्षेत्र–श्रीकरणपुर जिला श्रीगंगानगर

दल — कांग्रेस

उप-मन्त्री. राजस्थान सरकार रह चुके हैं ।

पता मु. श्रीकरणपुर, जिला श्रीगंगानगर ।



श्री गोकुल प्रसाद शर्मा

विभाजन संख्या–31

निर्वाचन क्षेत्र बीकानेर, जिला बीकानेर।

दल कांग्रेस

पता लखोटियान चौक, बीकानेर।



श्री जेपाराम

विभाजन संख्या 44

निर्वाचन क्षेत्र जालोर (सु.), जिला जालोर।

दल कांग्रेस।

विशेष 6 अप्रैल, 968 को आकस्मिक निधन हो गया।

पता–सूरजपोल, मेघवाल मोहल्ला, जालोर।

श्री विरदाराम

विभाजन संख्या–44

निर्वाचन क्षेत्र – जालोर (स.) जिला जालौर ।

दल कांग्रेस

विशेष श्री जेपाराम के निधन के कारण रिक्त स्थान पर उप–चुनाव में निर्वाचित (7-11-68)।

पता–ग्राम पोस्ट भीनमाल, जिला जालौर ।

श्री सुरेन्द्र व्यास

विभाजन संख्या–46

निर्वाचन क्षेत्र टोंक, जिला टोंक ।

दल कांग्रेस

विशेष श्री दामोदरलाल व्यास द्वारा टोंक एवं माल–पुरा दो निर्वाचन क्षेत्रों से एक साथ निर्वाचित होने पर टोंक निर्वाचन क्षेत्र से त्याग-पत्र देने के कारण रिक्त स्थान पर उप-चुनाव में निर्वाचित (29-4-1970)।

पता–17, शिवजी मार्ग, रामबाग रोड, जयपुर ।



श्री देवीलाल मीणा

विभाजन संख्या 54

निर्वाचन क्षेत्र सराड़ा (सु.) जिला, उदयपुर

दल कांग्रेस

पता ग्राम पाल खरवर पो. खरवर वाया उदयपुर ।



श्री पी. के. चौधरी

विभाजन संख्या 71

निर्वाचन क्षेत्र फुलेरा जिला जयपुर

दल कांग्रेस

पता अजमेर रोड, सोढाला, जयपुर।



श्री मनफूल राम

निर्वाचन क्षेत्र श्री केसरीसिंह (सु) जिला श्री गंगानगर

विभाजन संख्या 103

दल कांग्रेस

पता श्री केसरीसिंहपुर
पो. महकाना खुर्द
जिला श्री गंगानगर।



श्री रणजीत सिंह

विभाजन संख्या 123

निर्वाचन क्षेत्र ओसियां, जिला जोधपुर

दल कांग्रेस

पता विष्णु भवन, उदय-
मन्दिर, जोधपुर।

श्री शंकर सिंह

विभाजन संख्या 148

निर्वाचन क्षेत्र नसीराबाद, जिला अजमेर।

| | |
|---|---|
| दल | कांग्रेस। |
| पता | ग्राम लाडपुरा, जिला अजमेर। |
| विशेष | श्री विजयसिंह रावत के निधन से रिक्त स्थान पर नसीराबाद उप-चुनाव में निर्वाचित (27-4-70)। |



श्री हुकम सिंह

विभाजन संख्या 184

निर्वाचन क्षेत्र शिव, जिला बाड़मेर।

| | |
|---|---|
| दल | कांग्रेस |
| पता | ग्राम नोजत, तह. शिव, जिला बाड़मेर। |